# विश्वकाव्य की रूपरेखा

भूमिका
डॉ० विजयेन्द्र स्नातक एम ए, पी-एच डी



अपोलो पब्लिकेशन
जयपुर

# विश्वकाव्य की रूपरेखा

भूमिका
डॉ० विजयेन्द्र स्नातक एम ए, पी-एच डी





अपोलो पब्लिकेशन
जयपुर

# भूमिका

प्रथम महायुद्ध के विश्व के रंगमंच पर अनेकानेक अप्रत्याशित परिवर्तन हुए। विज्ञान के आविष्कारों ने नयी यांत्रिक सभ्यता को स्थापित किया जिसकी छाया संसार में धीरे धीरे व्याप्त होती गई। यह अममूल तथ्य भी उसी समय प्रचारित हुआ कि मशीन मानव से बढ़कर है—मशीन में नई सभ्यता का जन्म देने की शक्ति है। लेकिन मशीन कभी मनुष्य से बड़ी नहीं हो सकती। शायद इसीलिए मशीनी तड़क भड़क के साथ बौद्धिकता का प्रभाव साहित्य और दर्शन पर भिन्न रूप में पड़ा। बुद्धि ने मनुष्य मनुष्य को दूर तक देखने के लिए विवश किया और दार्शनिक या कल्पनातीत से मुक्त करने में योग दिया। फलत साहित्य के क्षेत्र में कुछ ऐसे परिवर्तन पहले योरोप में और बाद में विश्व के सभी देशों में हुए जिन्हें साधारण भावुक कोटि का परम्परावादी भलीभांति समझ नहीं सका। काव्य के क्षेत्र में नयी कविता का जन्म इन्हीं परिस्थितियों में हुआ समझना चाहिए। नयी कविता के जन्म की कहानी दुहराने का क्रम मैं शुरू नहीं करना चाहता। अब वह कहानी पुरानी हो गई है। लेकिन मैं नयी कविता के युगबोध नूतन आस्थाबोध तथा मानववाद की ओर इस संग्रह की भूमिका के सन्दर्भ में पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहता हूं।

नयी कविता के प्रथम उन्मेष में प्रयोग स्तर पर जो सृष्टि हुई उसमें बुद्धिमान की प्रधानता के साथ सामान्य या अकिंचन के प्रति जिस रागात्मक तत्व को प्रश्रय दिया गया वह चौंकाने वाला था। नयी कविता के कवि ने किसी रहस्य वाद को अपनी रचना में स्थान न देकर उस प्रक्रिया को चित्रित किया जो उसके जीवन में व्याप्त है। मानव होने के नाते उसने मानव की यथार्थ एवं स्थूल समस्याओं को स्वीकार करने में संकोच नहीं किया। उसने यह अनुभव किया कि वह जो कुछ कविता के माध्यम से कहे वह पाठक की चेतना में समाया रहे। जिस प्रकार कभी जैन दर्शन में स्याद्वाद को स्थान देकर जैनाचार्यों ने समस्याओं को बहुमुखी बनाया था वैसे ही नये कवि ने अपने विचार को अन्तिम न मानकर विचार वैविध्य को अपनाने में तत्परता दिखाई। स्याद्वाद की स्थापना का आदर्श इससे भिन्न रहा होगा किन्तु समन्वय की एक नयी प्रणाली उसमें सबसे पहले लक्षित हुई। नयी कविता की आस्था किसी सिद्धान्तहीन समन्वय में नहीं है यही उसकी दृढ़ता का सूचक है किन्तु इन तत्वों को सामान्य भावुक पाठक ने ग्रहण नहीं किया जिस रूप में ये नयी कविता में उभरे थे। महाकाव्य खंडकाव्य या गीत काव्य के प्रेमी पाठक के लिए स्फुट भावचित्रों या क्षणानुभूतियों के चित्रण का उतना महत्व नहीं हो सका जितना रूढ़ काव्य शैली की रचनाओं

की तरह बोझिल होता जा रहा है। केवल लीक पीटने वाले नये कवि ना इसे स्वीकार कर रहे हैं किन्तु प्रबुद्ध कवियों को इसकी पीड़ा सलने लगी है।

नयी कविता का शिल्प अब व्याख्येय नहीं रह गया है। पिछले दो दशक में हिन्दी की नयी कविता में इस शिल्प को जिस रूप में ग्रहण किया गया है वह सुपरिचित सा प्रतीत होने लगा है। शिल्प के खोल में कुछ अकवि भी नयी कविता के क्षेत्र में उतर आये हैं। उनके पास न तो काव्य का कथ्य है और न भाव का वैभव। किन्तु शिल्प की नकल वे उसी तरह कर रहे हैं जैसे सोने का पानी फेर कर नकली आभूषण बनाये जाते हैं। मुझे लगता है प्रत्येक युग में ऐसे अकवियों का प्रारम्भ में जमघट रहता है। ज्यों ज्यों पाठक का काव्य बोध गंभीर होता जाता है ऐसे कवि छँटते जाते हैं और काल कवलित होकर समाप्त हो जाते हैं। हिन्दी की नयी कविता के क्षेत्र में भीड़ करने वालों में से बहुतों की यही गति होनी है। अंग्रेजी में इलियट की कृतियों की नकल करने वाले प्रारम्भ में स्वतः पैदा हो गये थे किन्तु धीरे धीरे कविता के पुष्ट होते ही उनका अवसान हो गया।

प्रस्तुत संकलन नये काव्य के नमूनों का संग्रह है। मैं इसे आदर्श काव्य का संग्रह जानबूझ कर नहीं कहता किन्तु नमूने के बोध से सम्पूर्ण के बोध की इच्छा जागृत होती है। मैं अंग्रेजी को छोड़ कर किसी विदेशी भाषा से परिचित नहीं हूं किन्तु इस संकलन के माध्यम से योरोप अमरिका कनाडा, न्यूजीलैंड आस्ट्रेलिया अफ्रीका ईजिप्ट, टर्की जापान लंका इंडोनेशिया वियतनाम आदि चार दर्जन देशों की नई कविता के नमूने देखने का सुयोग मिला। मैंने अनुभव किया कि भाषा का वाहन तो पृथक्-पृथक् है किन्तु मानवात्मा के स्पन्दन में सर्वत्र समता है। शब्द का स्फोट भाव की एकता को छिन्न भिन्न नहीं करता। सुदूर देशों में फैले हुए मानव की चेतना सुख-दुख हर्ष विषाद राग-द्वेष की अनुभूति में एकसी है। ज्यों-ज्यों आप इन कविताओं के मर्म में बढ़ेंगे त्यों-त्यों मेरे इस कथन की प्रमाणिकता पुष्ट होकर आपके सामने प्रत्यक्ष होती जायेगी। आज की नयी कविता में युगबोध का स्वर सर्वत्र सबसे ऊँचा है। सामयिक जीवन चेतना सभी देशों के कवि समान रूप से व्यंजित करते हैं बौद्धिकता का परिवेश फैल रहा है थोथी कल्पना और कृत्रिम भावुकता मर रही है। जन जीवन में से कविता उसी प्रकार फूट रही है जैसे सद्य जोती हुई उर्वर भूमि में से अंकुर।

इस संकलन के अनुवादों के विषय में कुछ भी कहने का मैं अधिकारी नहीं हूँ। अनुवाद का माध्यम काव्यानन्द के लिए तृतीय श्रेणी का माध्यम माना जाता है। अनुवाद कितना भी फेथफुल क्यों न हो-मूल का समग्र नहीं हो सकता। किन्तु चार दर्जन विदेशी भाषा का ज्ञान प्राप्त करना भी संभव नहीं है अतः अनुवाद ही माध्यम है। सत्प्रयास का हार्दिक अभिनन्दन करता हूं और उन नवयुवकों को बधाई देता हूं जिन्होंने पहली बार विश्वकविता को हमारे लिए सुलभ बनाया है।

—विजेन्द्र स्नातक

# विश्व कविता

*बनाम*

# विश्व की नयी कविता

विश्व-साहित्य का प्रारम्भ कवितामय होकर हुआ है अंत भी कवितामयित होगा? सम्प्रति युग की विश्व कविता ने स्वयं को यथास्थिति-विश्लेषण और नए कोणों के समीप प्रतिष्ठित कर लिया है इससे यन्त्र युग की एकांगी सभ्यता कविता को भविष्य सम्भावनाओं से स्वयं को पूर्ण रूप से काट नहीं पा रही है और यह मानव हित में अच्छा है। बौद्धिक दृष्टि से बीता आदि मानव भाव सम्पदा का धनी था सम्प्रति युग का मानव कमाऊ इसका विपर्यय है। कविता सदैव से युग सापेक्ष रही है आगत युग की सम्भावनाओं के साथ। आज की कविता पर भी यह सिद्धान्त लागू होता है जहाँ वह बदलते हुए युग सन्दर्भों के कारण विघटित जीवन मूल्यों आक्रोश भय अन्तर्व्यस्तता अमूर्तता तथा अन्तर्विरोधों एवं मानव की उखड़ी हुई मनःस्थितियाँ (जिनमें कुंठा यौनवर्जना खण्डित संवेग आदि भी सम्मिलित हैं) को सम्पूर्ण ईमानदारी के साथ अभिव्यक्ति दे रही है वहीं भविष्यगत साहित्यिक शिल्पकथ्य एवं जीवन-आयामों के अनेक धुँधले और स्पष्ट संकेत भी दे रही है। यद्यपि नयी कविता द्वारा इस स्वभाव के कार्य सम्पादन से कुछ बुजुर्ग साहित्यकारों को—जो विधर्मित होते हुए सांस्कृतिक और जीवनगत मूल्यों के प्रति सचेत नहीं हैं जिन्हें युगबोध की पीड़ा नहीं सालती, जो व्यतीत युग के सुख-स्वप्नों के धनी हैं—एतराज हुआ है।

आज की कविता जिस बिन्दु पर है वहाँ तक इसे पहुँचने में अनेक युग धाराओं को लाँघना पड़ा है। काव्य इतिहास ने काल प्रसार में प्रस्तुत युग से लेकर वर्तमान युग की धर्म सभ्यता संस्कृति तक की ऐतिहासिकता का पूर्णतः मर्म से अनुभव किया है। फिर भी यह कहने में कोई संकोच नहीं कि आज की कविता ने युग-बोध वहन में व्यतीत युगीन कविता से कहीं अधिक ईमानदारी बरती है।

विश्व-कविता के क्षेत्र में रचनाकारों की बढ़ोतरी देखकर स्वतन्त्रोत्तर युगीन समालोचकों की रातों की नींद हराम हो गयी है। वे राजनीतिज्ञों की तरह कदाचित् साहित्य क्षेत्र में भी योजनाबद्ध कार्य करना चाहते हैं परन्तु एक दो से अधिक निराला प्रसाद पन्त शैली कीट्स आदि नहीं होने चाहिए।

अन्तिम स्थिति में था। आज की कविता ने विश्व-साहित्य के इतिहास की इस खाई को पाटा है।

आज की विश्व कविता का मूल कथ्य मानव का आन्तरिक द्वन्द्व चित्रण आस्था अनास्था का द्वन्द्व और फिर आस्था अथवा अनास्था का गहराबोध—है।

निरन्तर जटिल होता हुआ विश्व और युग बोध न आज की कविता के कथ्य और शिल्प को जटिल बना दिया है किन्तु इसका यह अर्थ नहीं लिया जाना चाहिए कि टूटा और खण्डित जीवन बोध की कविता भी खण्डित होगी यदि ऐसा होगा तो वह रचनाकार की काव्यक्षमता की अपरिपक्वता का ही बोध करायगी। मिसिस के सावित न 'पोन्टिक इमज' के पृष्ठ ११७ पर यह कथन उद्धृत किया है जो हमारी उपयुक्त मान्यता का समथन करता है—निरन्तर पचीदा होती हुई सभ्यताएँ मनुष्य कविता म पचीदा मूर्तिविधान का होना आवश्यक होगा जो युग हम नए विचार समूह इन्द्रिय बोध देगा उसके अनुरूप साहस के साथ नया मूर्तिविधान प्रस्तुत करना होगा लेकिन इस तर्क से यह परिणाम हर्गिज नहीं निकलता कि भग्न सभ्यता का सही उत्तर भग्न कविता है। कविता के विषयों की भग्नता तो समझने की बात हो सकती है किन्तु जब वह कविता के रूप म अभिव्यक्ति पाए तब उसे सम्पूर्ण काव्य उपलब्धि' होना चाहिए। आज की विश्व कविता म खण्डित उपलब्धि भी पर्याप्त है। इस खण्डित उपलब्धि का समग्र काव्य में अनधिकारी तत्वों का बनावा दना। हिन्दी प्रयोगवाद की पर्याप्त कविता 'भग्न' थी इस लिए भी उसे शीघ्र चुकना पड़ा।

विश्व-साहित्य का सम्प्रति युग में लिखी जाने वाली कविता रूढ़ियों की विरोधिनी है। वह कृतिकारों के वैयक्तिक अनुभूतियों के माध्यम में अभिनव उपमान प्रतीकों जीवित बिम्बों से विश्व साहित्य को समृद्ध बना रही है। इस कविता ने किसी वाद विचार को उसके वाद रूप में स्वीकार न करके महत्व सत्य के रूप में स्वीकार किया है इसलिए निश्चय ही विश्व की इस जागरूक कविता की तस्वीर को किसी 'वाद' 'विशेष' के चौखट में नहीं बाँधा जा सकता। इस म उन मानगी पसन्द साहित्यिक मित्रों की आशाएं और निराशा दोनों ही टूट हैं जो कविता का किसी वाद विशेष का चश्मा लगाकर देखने के आदी हैं या जो कविता का 'देखना' ही तब पसन्द करते हैं जब कि उस पर उनके 'वाद' की छाप लगी हो। बहरहाल।

प्रयोगवादी कविता ध्येय रहित या ध्येयच्युत कविता थी। प्रयोगवादी मित्रों ने नयी को ही ध्येय मान लिया था, सच तो यह है कि इन दिग्भ्रमित मित्रों का 'ध्येय' स्पष्ट हो नहीं था। 'प्रयोग' किसी या किन्हीं महती सम्भावनाओं

स्तरों पर चित्रकला की 'आत्मकथारिणी' जैसी हो है। कहीं-कहीं नयी कविता ने चित्रकला का स्पर्श में इतना समाहार किया है कि उसकी अमूर्त भावनिकता विश्लेषण परक स्थितियों से उठकर अनुभूति परक हो गई है। विश्व-कविता के मूर्त विधान की अमूर्तता ने विश्व-साहित्य-मन्च में एक पृष्ठ-प्रयास को जोड़ा है जिसे अतीत युगीन कविताएँ आदेश में असमर्थ रहीं और अब तक जिसके सृजन की निरन्तर प्रतीक्षा थी। अमूर्त कविता में टी० एस० इलियट का नाम लिया जाता रहा है। इस संदर्भ में अधिक सही नाम डिलन टामस तथा गजानन माधव मुक्तिबोध के हैं।

हिन्दी में नयी कविता की जड़ें निराला में थीं। निराला की अनेक कविताओं की ताजगी कुकुरमुत्ता में व्यंग्य की कड़वाहट तथा अनेक कविताओं में सच्चे यथार्थ का चित्रण नयी कविता की पृष्ठ भूमि के रूप में निराला में विद्यमान थी। नयी-कविता की ताजगी यथार्थ का वाद मुक्त सच्चा चित्रण सहजता आदि कुछ ऐसी विशेषताएँ हैं (दूसरी विशेषताओं के साथ) जो नयी कविता को अतीत युगीन कविता से पृथक कर उसका स्वतन्त्र अस्तित्व घोषित करती हैं जीवन की कटुता और अन्तर्राष्ट्रीय खोखलेपन ने नये कवि को व्यंग्य करने के लिए बाध्य कर दिया है। आज की कविता में वर्णित व्यंग्यात्मकता गुणात्मक और मात्रात्मक रूप में अब तक के साहित्य में सर्वाधिक है। विदेशों में नयी कविता के अंकुर (मात्र अंकुर) लाफार्ग और त्रिस्तां कारबियर में मिलते हैं। टी० एस० इलियट ने अपने एक निबन्ध में इन दोनों कवियों की चर्चा की है। उन्हें अपने समय के किसी भी अंग्रेजी कवि की अपेक्षा 'मेटाफिजिकल' कवियों के समीप माना है। रम्बो और मालार्मे भी इस शृंखला के कवि हैं। एडमंड विल्सन ने फ्रान्सीसी आलोचक रजहाप का उल्लेख किया है। इस आलोचक ने इलियट पर लाफार्ग के प्रभाव का विवेचन किया है। नयी कविता का स्वरूप आज जिन अर्थों और सन्दर्भों को लेकर प्रकट हो रहा है उसे देखते हुए निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि टी० एस० इलियट भी अब पीछे छूटते जा रहे हैं (छूट गए हैं।)

आज की विश्व कविता में धर्मशास्त्र परक नैतिकता को निष्कासित कर दिया गया है। आज वह मानव की घुटन, कुंठा और यौनवर्जनाओं को उदात्त रूप में चित्रित करने में संलग्न हो रही है। टूटन, मृत्युबोध, अन्तरंग क्षणों में भी हृदय बना रहना, जीने के लिए जीते जाने वाले जीवन की विवशता, यान्त्रिक जीवन से ऊब, रूढ़ियों के प्रति विद्रोह, आस्था अनास्थामयी दृष्टि, व्यक्ति के अन्तर जगत के प्रति ईश्वरहीन आदरमयी दृष्टि, अनुभूति को अभिव्यक्ति देने की ईमानदारी, नयी चेतना के प्रति अटूट आस्था, यम सभ्यता से भय, नये

के लिए परमात्मा। जीवन का भागन हुए हम यह स्मरण रखना चाहिए कि हम परमात्मा की इंद्रिया के रूप में काम कर रहे हैं।—

परमात्मा यदि मैं मर जाऊँ तो तुम क्या करोगे
मैं तुम्हारा पीने का पात्र हूँ
यदि वह टूट गया तो क्या होगा।"

जीवन की कटुतामो और परिवश स्वाव एवं यथार्थ कठिनाइयां के (आर्थिक वितरण का असमानता आदि) ने बीट कवियों में जहाँ एक ओर समाज में उत्पन्न विडम्बनाओं के प्रति तीखा व्यंग्य है वहीं बम सभ्यता से उत्पन्न जीवन की अनिश्चितता के कारण मृत्यु बोध भी उभरा है। बीट कवि आज की संघर्षशील पीढ़ी के प्रतिनिधि कवियों में से हैं। अमरीका में इन बीट कवियों की नाम पट्टिका पर्याप्त लम्बी है इनमें जिंसबर्ग कार्सो गावर, ईवन, डनजी लिवर्टोव एवर्ड डान फिलिप लैम मिग्रिया पोर्टर प्रारलातारिको कनय वाच फिलिप ह्वालन गिलबर्ट मार्टिना गैरी स्नाइडर माइकल मैंक्लार रा लॉय जोन्स डविड मेट जरल ग्रान्सन फील जैक करुएक मिकाइल होरोविज एड्रियन मिचेल मार्टिन सेमूर स्मिथ सी० एच० सिमन आदि प्रमुख कवि हैं। समकालीन अमरीकी काव्य के प्रतिष्ठित कवि तथा आलोचक पाल करोल ने एवरग्रीन रिव्यू (अंक १६ जुलाई अगस्त ६१ ६२) में जिंसबर्ग के विषय में लिखा है सम सामयिक अमरीकी काव्य साहित्य में जिंसबर्ग एक ऐसे कवि हैं जिन्होंने तीस वर्ष की आयु में वह अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिष्ठा प्राप्त की जो अपने जीवन काल में रावर्ट फ्रास्ट को मिली थी। यह अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिष्ठा केवल उनकी पुस्तकों के सुपठित पाठक समुदाय तथा जन-साधारण द्वारा नियमित क्रम तक ही सीमित नहीं है बल्कि फ्रास्ट की ही भाँति उन्होंने अपने समय के उन सभी 'एकेडेमिक' आलोचकों तक का अपना ध्यान आकृष्ट किया है जो हाउल को पढ़कर कभी विक्षुब्ध हो उठे थे। "फ्रास्ट के बाद वे दूसरे अमरीकी कवि हैं जिनकी हाउल' जैसी ओजस्वी तथा प्रखर काव्य पुस्तक की ८० ००० प्रतियाँ एक साथ हाथो-हाथ बिक जाती हैं वे पहले अमरीकी कवि हैं जो ब्लैक माउण्टेन कॉलिज आइ ओवा तथा हारवर्ड विश्वविद्यालय की विशाल गैलरिया में शान्त भाव से बैठे हुए दो-दो हजार काव्य प्रेमियों को अपने 'ओजस्वी वक्तृत्व दुखान्त और प्रभविष्णु काव्य पाठ से क्षण भर में मन्त्र मुग्ध कर देते हैं बत्तीस वर्ष की आयु में ही वे यश के उस चरम शिखर पर पहुँच गए हैं जब हर योरूपीय बौद्धिक अमरीका में आकर सबसे पहले जिंसबर्ग से भेंट करने की इच्छा व्यक्त करता है।"

के लिए परमात्मा। जीवन को मांगते हुए हम यह स्मरण रखना चाहिए कि हम परमात्मा की इंद्रियों के रूप में काम कर रहे हैं।—

'परमात्मा यदि मैं मर जाऊँ तो तुम क्या करोगे
मैं तुम्हारा पीने का पात्र हूँ
यदि वह टूट गया तो क्या होगा।"

जीवन की कटुताओं और पारिवारिक दबाव एवं यथार्थ कठिनाइयों के (आर्थिक वितरण की असमानता आदि) ने बीट कवियों में जहाँ एक ओर समाज में उत्पन्न विडम्बनाओं के प्रति तीखा व्यंग्य है वहीं बम सभ्यता से उत्पन्न जीवन की अनिश्चितता के कारण मृत्यु बोध भी उभरा है। बीट कवि आज की अवचेतन पीढ़ी के प्रतिनिधि कवियों में से हैं। अमरीका में इन बीट कवियों की नाम पट्टिका पर्याप्त लम्बी है इनमें जिंसबर्ग कार्सो, गार्बट, हंटन, डनजी लिवर्गोव एडवर्ड डार्न फिलिप लैम मिथ्यिया पीटर ओरलोवास्की कनय बाच फिलिप व्हालन गिलबर्ट सारेन्तिनो गैरी स्नाइडर माइकल मक क्लार रा लॉय जोन्स डविड मैल्टजर जरल मान्सन क्रील जैक करूएक मिकाल्ल होरोविज एड्रियन मिचल मार्टिन समूर स्मिथ सी० एच० सिमन आदि प्रमुख कवि हैं। समकालीन अमरीकी काव्य के प्रतिष्ठित कवि तथा आलोचक पाल कैरोल न एवरग्रीन रिव्यू (अंक १६ जुलाई अगस्त ६१ ६२) में जिंसबर्ग के विषय में लिखा है कि सम सामयिक अमरीकी काव्य साहित्य में जिन्सबर्ग एक ऐसे कवि हैं जिन्होंने तीस वर्ष की आयु में वह अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिष्ठा प्राप्त की जो अपने जीवन काल में राबर्ट फ्रास्ट को मिली थी। यह अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिष्ठा केवल उनकी पुस्तकों के सुपठित पाठक समुदाय तथा जन-साधारण द्वारा नियमित क्रम तक ही सीमित नहीं है बल्कि फ्रास्ट की ही भाँति उन्होंने अपने समय के उन सभी एकडेमिक' आलोचकों तक का अपना ओर आकृष्ट किया है जो हाउल को पढ़कर कभी विक्षुब्ध हो उठे थे। फ्रास्ट के बाद वे दूसरे अमरीकी कवि हैं जिनकी हाउल' जैसी ओजस्वी तथा प्रखर काव्य पुस्तक की ८० ००० प्रतियाँ एक साथ हाथों-हाथ बिक जाती हैं वे पहले अमरीकी कवि हैं जो ब्लैक माउण्टेन कॉलेज आइ ओवा सय हारवर्ड विश्वविद्यालय की विशाल गैलरियों में शान्त भाव से बैठे हुए दो-दो हजार काव्य प्रेमियों को अपने ओजस्वी वक्तृत्व दुर्दान्त और प्रभविष्णु' काव्य पाठ से क्षण भर में मन्त्र मुग्ध कर देते हैं चौंतीस वर्ष की आयु में ही वे यश के उस चरम शिखर पर पहुँच गए है जब हर योग्नीय बौद्धिक अमरीका में आकर सबसे पहले जिंसबर्ग से भेंट करने की इच्छा व्यक्त करता है।"

वग क लिए म होना तो वह इस जवानी म न मरता।' स्पेनिश कविता में भी मत्युबोध को विश्व की समकालीन कविता की भांति ही अभिव्यक्ति मिल रही है। रफाएल आलबर्ती का कुछ काव्य पंक्तियां इस सन्दर्भ में पर्याप्त होंगी।

अभि बन कर मत्यु क साथ चलन

.. .. ...

अपनी मौत स मिलते हो।'

मेक्सिकन कवि आक्टावियो पॉज मत्यु प्रक्रिया की ओर संकेत करते हैं—

"और दिल की धड़कना क पुल पर हम मौत

और शून्यता को पहुँचन तक दौड़ते रहते हैं।'

सामयिक यथार्थ की धुन्ध को—जो मूल रूप स अद्ययुगीन मानव को निरन्तर मृत्यु की ओर धकेल रही है—क्यूबियन कवि इसल रिवयरो ने अनुभव किया है वह युग क विनाशक चहर स भला भांति परिचित है—

'मर ओठ इस युग की प्रशंसा करने को अभिशप्त हैं

धीमा ध्वनियां और सहारों का यह युग

.... ...... ... ... ...... ... ....

कितनी धीमी है बोध की यह प्रतिक्रिया।'

जीवन की अनेक विडम्बनाओं को आत्मसात करते हुए अन्ततोगत्वा रचनाकार का ध्यान 'मृत्युबोध' पर केन्द्रित हो जाता है और असमय एव अप्रत्याशित रूप स आनेवाले मृत्यु क किसी भी क्षण की कल्पना कर सहम उठता है। पेरू का कवि सेजार वलजो विश्व जीवन को मत्यु के जबड़े म फसा अनुभव करता है—

'जब सारी दुनियां तुम्हार सामन आ गिरगी

तब मौत की खाली आखें मिट्टी के दो पास बन

उस आखिरी तौर पर जोत लेंगी।'

मृत्युबोध अनस्तित्व होत और प्रतिक्षण जिजीविषा चुकते मानव को ह्रास प्रक्रिया का अनुभव करन से उपजता है। सम्प्रति युग का मानव प्रतिक्षण समाप्त होने की आशंका स सिहरता रहता है। इक्वेडोर क कवि जार्ज करराअन्द्राडे ने इस अनुभूति को सम्पूर्ण प्रक्रिया में गहा है—

"और हर मिनट दीवारें ढहन क

बिजली गिरने क

इन्तजार में बिताता हूँ

स्वर्ग स न जान कब नोटिस आ जाय

सर्चम की उड़ान में मौत आ धमक।

प्रवियों से पूर्ण युद्धोन्मुख संसार (मृत्यु की भांति हो प्रतिक्षण के युद्धभाव) ने कवि के जीवन दर्शन-गत बोध को ऐसा आघात पहुँचाया है कि उसे प्राणी मात्र में ही नहीं प्रकृति तक में मृत्योन्मुखता के दर्शन होते हैं। युगोस्लाव के एक कवि जूलियो हरराय रीमिंग की सशक्त कविता में यह बोध अभिव्यक्ति पा सका है। बिम्ब विधान के कारण उसकी प्रपणीयता और अधिक बढ़ गई है। कवि की मृत्यु जीवन की चरम परिणति होने के कारण खुशनुमा भी लगती है। यथार्थ की कटुता की अपेक्षा यदि मृत्यु उसे अभिराम लगे तो आश्चर्य क्या—

'मृत्योन्मुख सन्ध्या एक पर्वत पर झुकती है

...

गाँव के सामने रात धीमे से मुस्कराती है

श्वेत चेतना लिए खुशनुमा मौत सी।"

अर्जेंटाइना के कवि मोलीनारी को 'मृत्यु कितनी भयंकर है' का बोध होता है। ब्राज़ील के कवि मानुएल बान्देरा पूर्ण मृत्यु की आकांक्षा करते हैं। चिली के कवि चिरेते हुई दोखो नारी के ओठों तक में मृत्यु दर्शन करते हैं—

मौत का झण्डा उसके ओठों पर लहरा रहा था।'

कनाडियन कवि फिलिस वेब 'टूटे हुए' शीर्षक कविता में मृत्युबोध को अभिव्यक्ति देता है—

अपने आक्रमण के प्रति खुद जिम्मेदार

हम उनकी परम्परा और अपनी मृत्यु मिली है।

मृत्युबोध विदेशकवि का परम्पराओं के विघटन में जीवन मूल्यों के स्खलन में, आस्थाओं के टूटने तथा जीवन के उलझाव में अनुभव होता है। स्लोवाक के कवि पीटरक्लेव भी मृत्युबोध से आन्दोलित हुए हैं—

"अभी-अभी यहाँ जिन्दगी बह रही थी

यहाँ अब मात्र फटे चिथड़ों जैसा बर्फ का ढेर है।"

आस्ट्रेलियन कवि जूडिथ राइट भी मृत्युबोध की तीव्रता को आत्मसात किए हुए है। ये कवि हम सबको मृत्यु की सेनाओं से घिरा हुआ अनुभव करता है सम्पूर्ण परिवेश मृत्युबोध का संदेश वाहक है अतः कवि द्वारा सत्य को भोगने की बात करता है उसने मृत्यु के चरणों की आहट सुनली है—

हमारे चारों ओर अब मृत्यु की सेनाएँ खड़ी हैं

उसके कदम पास आते आ रहे हैं

धड़कते हृदय पर अपने गर्म हाथों का दिलासा डाल दो

और मुझे कुछ देर और निर्भर रह लेने दो

अंधेरे मे कूद कर मुझे अपने से बाँध लो
क्योंकि मगरों की काली भूमिकाएँ बनने लगी हैं
और हमारे चारों ओर सब प्रेमियों के चारों ओर
मौत का घेरा जकड़ता आ रहा है।'

आस्ट्रेलियन कवि जेम्स कर्मेट अपनी प्रसिद्ध कविता 'मत्यु लेख' में इसी बोध को जीता है—

"मैंने हवा के लिफाफे को भर दिया
भयकर संकेतों से तटस्थ आकाश को
मैंने छुरा भोंक दिया जिसम से तुम्हारे मार्ग दर्शक
जीवन को ले जाते हैं अनिग्रह तक।'

इंडोनेशिया के कवि डब्ल्यू० एस० रेन्द्रा की कविता मे भी 'मृत्युबोध' को स्पष्टि मिली है। टर्की के कवि सी० टरासी ने 'मत्योपरान्त' शीर्षक से एक कविता लिखी है। गुजराती कवि अब्दुल करीम शेख खण्ड खण्ड हुई जिन्दगी से आजिज आकर मृत्यु की कामना करता है—

मृत्यु-मुझे उसकी अत्यधिक आवश्यकता है
लाओ
मैं रात दिन नकाब ओढ़ भटकता हूँ
फिर भी वह कहीं मिलती नहीं।'

पंजाबी कवि कृष्ण अशान्त मत्यु सम्भावना से अशान्त हैं—

"ये पतिव्रत की प्रतीक मेरी पत्नी
चाँद जसे बच्चा सहित
यदि किसी दिन अनायास मृत्यु की गोद में सो जाय।'

आज की कविता में विश्व का प्रत्येक कवि किसी न किसी रूप में 'मृत्यु दंश' का अनुभव करता ही है। हिन्दी के नये कवि में भी मत्युबोध काफी गहरा है। सुरेन्द्र कवि के 'कौन से सदभ दे दूँ' कविता संग्रह में 'मृत्यु दंश' कविता इसी परिप्रेक्ष्य की ही उपलब्धि है—

जैसा कि मैं निवेदन कर चुका हूँ कि मृत्यु बोध से आक्रान्त होना भी क्षण महत्व को स्वीकार करने के अनेक कारणों में से एक है। जीवन की अनिश्चितता ने उनके पैर उखाड़ दिए हैं वे क्षण के सारे सुख को एक बारगी निचोड़ लेना चाहते हैं। अव्यवस्थित जीवन और विश्व में नित्यप्रति होने वाले परिवर्तनों ने मानव अस्तित्व में एक प्रकार की अस्थिरता ला दी है। आज की कविता से पूर्व छायावादियों ने क्षण सत्य की महत्ता को नहीं पहचाना था वे व्यवस्थित जीवन और तरल भावबोध के हामी थे। उनमें या तो प्रेम में पीड़ा थी या दुलते

दौंस का धीरे धीरे दुलाकर आनन्द लेने की प्रवृत्ति थी। परिवेश गत यथार्थ कटुता से उनका साबका नहीं पड़ा था दूसरे शब्दों में वे कोमल भावनाओं के धनी थे। आज के युग ने मनुष्य को ठीक इसके विपरीत जीने को बाध्य कर दिया है उसे घुटन ऊब और विवशताओं एवं उलझे हुए जीवन म एक भी सुखद क्षण प्राप्त होता है तो वह उस क्षण का पूर्णता मे जीने को लालायित हो जाता है। स्वतन्त्रता के लिए निरन्तर संघर्ष करती हुई अफ्रीकी सामयिक कविता चेतना-कोण से विश्व की प्रबुद्ध कविता म समानान्तर न होने पर भी क्षण-सत्य और उसके महत्व को सच्ची पकड से युक्त है। कवि जैक कोप की काव्य पंक्तियाँ क्षण-सत्य-ग्रहण की स्थिति को उजागर करती हैं—

शारदीय सरिता पर जमी बर्फ से टकराते क्षणों को
पहचानो और तुम वायु कुसुम—जडहीन पुष्पों को
गंध सिंच घास पौधों में खोजते आशा।'

पजाबी नयी कविता म भी क्षणानत्य-सौन्दर्य अभिव्यक्ति पा रहा है।
कवि स्वर्णों की युग्म कविता से कुछ पंक्तियाँ इस सन्दर्भ म उद्धृत हैं—

आह
ये क्षण—
समय के कोमल परों से उतार कर बाँध लूँ।

विश्व कविता में एकाकीपन की पीड़ा का बोध मृत्युबोध के चलते ही उभरा है। असहाय जीवन का भार वाहक मानव भीड़ में भी स्वयं को नितान्त अकेला अनुभव करता है। बदलते हुए मानदण्डो ने उसे समस्त समास्याओं से जूझने क लिए अकेला छोड़ दिया है। एकाकीपन मानवीय कुण्ठाओं के अनेक कारणों म से एक है। यान्त्रिक युग की इस देन से मनुष्य भीतर ही भीतर टूट गया है वह युग की यान्त्रिकता और जीवन की यान्त्रिकता—एक रसता—को जिसवर्ग की कविता म अनुभवता है—

मैं फिर यहाँ वापस आ गया हूँ'—यान्त्रिक
भ्रम की अनुभूति अपने मूढ भाग्य पर लौट
आई है—दुःख विषय संगीत के साथ—
मैं छोड़ देता हूँ।

प्रसिद्ध रूसी कवि पास्तरनक की कविता में एकाकीपन का तीखा बोध एवं जीवन की भार विषदता की प्रभावशाली अभिव्यक्ति हुई है। कुछ पंक्तियाँ समुद्धृत हैं—

मैं अकेला हूँ

सब डूबा जा रहा है

ज़िन्दगी में चलना मैंशन में चलना नहीं है।'

एकाकीपन की सर्वव्यापी अनुभूति हिन्दी-कविता में इस छोर से लेकर उस छोर तक समाहित है। एकाकीपन का बोध मसिहको के कवि सुई करनूदा की कविता बहुत पहले का बसन्त में जीवन के भावपक असह्य भार के साथ स्पष्ट हुआ है।—

निर्जन के किसी कोने में

अकेले अपना सिर अपने हाथों में लिए

प्रतिहिंसक प्रेत की तरह

तुम यह सोच-सोच कर रात रहोगे कि

ज़िन्दगी कितनी खूबसूरत थी और कितना व्यय।'

अमरीकी कवि इन्द्रिड जोन्सर की कविता 'मैं नहीं चाहता' इसी सन्दर्भ की उपलब्धि है।

उपर्युक्त एकाकीपन का बोध मृत्युबोध यांत्रिकता, परिवेश गत जीवन पीड़ा तथा अन्तर्विरोधों के इस युग में कवि व्यंग्य-सृष्टि करने के लिए बाध्य है। प्रत्येक कवि जीवन की कड़वाहट को व्यंग्य की तल्खी में भूल जाना चाहता है। वह समाज पर व्यंग्य करता है रूढ़ियों और परम्पराओं पर व्यंग्य करता है कभी-कभी स्वयं पर भी व्यंग्य करने लगता है। गत युगीन मान्यताओं के प्रति उसके अन्तःकरण में विद्रोह है इन मान्यताओं की रक्षक और आज के कवियों की उपलब्धि को नकारने वाली युग बोध से पिछड़ी पीढ़ी नए कवि के मार्ग में बाधक बनती है। ऐसी स्थिति में वह यदि इन परम्परावादियों और नए आयामों को मुंह बनाकर देखने वालों के प्रति व्यंग्य निवेदन' न कर तो उसकी स्वयं की स्थिति व्यंग्य का विद्रूप बनकर रह जाय। समाज में बढ़ते हुए भ्रष्टाचार आर्थिक विषमता और उसके कष्टों का अनुभव करता हुआ मलाया का कवि ईसियांग हाग एक व्यंग्य सृष्टि करता है—

इसलिए मैं सोचता हूं कि रिटायर होने पर

मैं राजनीति में हिस्सा लूंगा

या कोई व्यापार कर लूंगा, क्योंकि सरकारी नौकर

कभी जल्दी अमीर नहीं हो सकता।'

सम्प्रति युग का रचनाकार विषमताओं के कारण असतोष का अनुभव कर रहा है इस युग को यदि भय और असंतोष का युग कहा जाय तो एक बड़ी सीमा तक सही होगा। बीट कवि पाल ब्लेकबर्न ने असतोष की अभिव्यक्ति दी है।

दाँत का धीरे धीरे दुखाकर आनन्द लेने की प्रवृति थी। परिवेश गत यथार्थ कटुता से उनका सावका नहीं पड़ा था दूसरे शब्दों में वे कोमल भावनाओं के धनी थे। आज के युग ने मनुष्य को ठीक इसके विपरीत जीने को बाध्य कर दिया है उसे घुटन ऊब और विवशताओं एवं उलझे हुए जीवन में एक भी सुखद क्षण प्राप्त होता है तो वह उस क्षण को पूर्णता में जीने को लालायित हो जाता है। स्वतन्त्रता के लिए निरन्तर संघर्ष करती हुई अफ्रीकी सामयिक कविता चेतना-कोणों से विश्व की प्रबुद्ध कविता के समानान्तर न होने पर भी क्षण-सत्य और उसके महत्व की सच्ची पकड़ से युक्त है। कवि जैक कोप की काव्य पंक्तियाँ क्षण-सत्य-ग्रहण की स्थिति को उजागर करती हैं—

शारदीय सरिता पर अभी बर्फ से टकराते क्षणों को
पहचानो और तुम वायु कुसुम—अहहीन पुष्पों को
गंध सिंच घास पौधा में खोजते आओ।'

पंजाबी नयी कविता में भी क्षणसत्य-सौन्दर्य अभिव्यक्ति पा रहा है। कवि स्वर्ण की युग्म कविता से कुछ पंक्तियाँ इस संदर्भ में उद्धृत हैं—

आह
ये क्षण—
समय के कोमल परों से उतार कर बाँध लूं।

विश्व कविता में एकाकीपन की पीड़ा का बोध मृत्युबोध के चलते ही उभरा है। असहाय जीवन का भार वाहक मानव भीड़ में भी स्वयं को नितान्त अकेला अनुभव करता है। बदलते हुए मानदण्डों ने उसे समस्त समास्याओं से जूझने के लिए अकेला छोड़ दिया है। एकाकीपन मानवीय कुण्ठाओं के अनेक कारणों में से एक है। यान्त्रिक युग की इस देन से मनुष्य भीतर ही भीतर टूट गया है वह युग की यान्त्रिकता और जीवन की यान्त्रिकता—एक रसता—को जिसवर्ग की कविता में अनुभवता है—

मैं फिर यहीं वापस आ गया हूं—यान्त्रिक
श्रम की अनुभूति अपने मूढ़ भाग्य पर लौट
आई है—दृढ़ विषय संगीत के साथ—
मैं छोड़ देता हूँ।

प्रसिद्ध रूसी कवि पास्तरनक की कविता में एकाकीपन का तीखा बोध एवं जीवन की भार विवशता की प्रभावशाली अभिव्यक्ति हुई है। कुछ पंक्तियाँ समुद्धृत हैं—

मैं अकेला हूँ

सब डूबा जा रहा है

ज़िन्दगी में चलना मैदान में चलना नहीं है।'

एकाकीपन की सर्वव्यापी अनुभूति विश्व-कविता में इस छोर से सबर उस छोर तक समाहित है। एकाकीपन का बोध मसिदकी के कवि सुई करनून की कविता बहुत पहल का वक्त में जीवन के प्रति एक असह्य भार के साथ स्पष्ट हुआ है।—

निर्जन के किसी कोने में

अकेले अपना सिर अपने हाथों में लिए

प्रतिहिंसक प्रश्न की तरह

तुम यह सोच-सोच कर रोते रहोगे कि

ज़िन्दगी कितनी खूबसूरत थी और कितनी व्यर्थ।'

अमेरिकी कवि इन्ग्रिड जोकर की कविता 'मैं नहीं चाहता' इसी संदर्भ की उपलब्धि है।

उपर्युक्त एकाकीपन का बोध मृत्युबोध, यान्त्रिकता, परिवेश गत जीवन पीड़ा तथा अन्तर्विरोधों के इस युग में कवि व्यंग्य-सृष्टि करने के लिए बाध्य है। प्रत्येक कवि जीवन की कड़वाहट को व्यंग्य की तल्खी में मूर्त करना चाहता है। वह समाज पर व्यंग्य करता है रूढ़ियों और परम्पराओं पर व्यंग्य करता है कभी-कभी स्वयं पर भी व्यंग्य करने लगता है। गत युगीन मान्यताओं के प्रति उसके अन्त करण में विद्रोह है इन मान्यताओं की रक्षक और आज के कवियों की उपलब्धि को नकारने वाली युग बोध से पिछड़ी पीढ़ी नये कवि के मार्ग में बाधक बनती है। ऐसी स्थिति में वह यदि इन परम्परावादियों और नए आयामों का मुंह बनाकर देखने वालों के प्रति व्यंग्य निवेदन न करे तो उसकी स्वयं की स्थिति व्यंग्य का विद्रूप बनकर रह जाय। समाज में बढ़ते हुए भ्रष्टाचार आर्थिक विषमता और उससे कष्टों का अनुभव करता हुआ अलायों का कवि ईलियांग हाग एक व्यंग्य सृष्टि करता है—

इसलिए मैं सोचता हूं कि रिटायर होने पर

मैं राजनीति में हिस्सा लूंगा

या कोई व्यापार कर लूंगा, क्योंकि सरकारी नौकर

कभी जल्दी अमीर नहीं हो सकता।"

सम्प्रति युग का रचनाकार विसंगतियों के कारण असन्तोष का अनुभव कर रहा है इस युग को यदि भय और असंतोष का युग कहा जायगा एक बड़ी सीमा तक सही होगा। बीट कवि पाल ब्लैकबर्न ने असंतोष को अभिव्यक्ति दी है।

'मेरे असंतोष की आड़ी वक्र रेखाएं
मेज के इधर उधर मँडरा रही हैं
सुस्त मन्द चेतन मद मस्त
मन को मित्रा से भर रहा हूं।'

ऐड्रियन मिचेल की कविता में व्यंग्य उपलब्धि देखी जा सकती है।

विश्व-कविता में नयी चेतना के प्रति अटूट आस्था नये कवियों के (टूटे हुए होने पर भी) विश्वास की प्रतीक है। नयी कविता की नयी चेतना के प्रतीक रूप सूर्य का प्रयोग लगभग विश्व के समस्त कवियों में मिलता है। किसी किसी कवि ने सूर्य को (अस्त होते हुए सूर्य को) पुरानी परम्परा और आस्था का प्रतीक भी माना है। आज की सार्वभौमिक काव्य चेतना का प्रतीक सूर्य विभिन्न राष्ट्र विभक्त भूखण्ड को चेतना कोणों से परस्पर जोड़ता है। कविता के माध्यम से विश्व-मानव की यह एकता राजनैतिक दलबन्दियों का पर्याप्त जोर होने पर भी विश्व-मानव की एकता की सूचक है साथ ही विश्व-हृदय के एकतान और समान बोध का प्रमाण है। उपमान रूप में भी इस युग की कविता में सूर्य का प्रयोग बहुत अधिक हुआ है। यह सूर्य-प्रयोग बहुत अंशों में बहुप्रयुक्त चाँद की प्रतिक्रिया स्वरूप भी हुआ है। विश्व-कविता में स्थान-स्थान पर निराशा परक कोणों से भी युग समस्याओं पर चिन्तन हुआ है। सूर्य का चेतना के प्रतीक रूप में तथा उपमान के रूप में अत्यधिक प्रयोग की एकरूपता अब से पहले विश्व-काव्य में नहीं देखी जा सकती। सामान्य रूप में सूर्य नयी चेतना को दहकती बिम्ब प्रतीकगत अभिव्यक्ति है।सूर्य-धूप भी चेतना की बिम्बमयी तरल उपलब्धि है साथ ही वह काव्य प्रक्रिया के अनेक पक्षों का उद्घाटन करती है।

डच कवि गैरिट आख्टेरबर्ग अपनी 'सूर्य' कविता में बन्धनहीन नयी कविता के संकेत देता है—

हमारे रक्त कोणों से उठकर "ओ वसन्त सूर्य
नदी में चूर दौड़ना है बन्धन मुक्त।'

कनाडा का कवि क० वी हूर्ज नयी चेतना के प्रति 'एलर्जिक' पुरानी पीढ़ी—जो स्वयं को मन्त्रकार मानती रही है—के प्रति पैगम्बर नहीं हो कविता में उनकी चमना को मृत होता हुआ सूर्य बताता है। नयी चेतना सूर्य को मन्त्रकारों ने झुठलाया किन्तु युग-बोध से कटे हुए ये मन्त्रकार अपने अस्त होते सूर्य के सहगामी होंगे इन्हें हथियार डालने पड़ेंगे। कुछ मन्त्रकारों ने यह

कार्य प्रारम्भ भी कर दिया है। नयी पीढ़ी का रचनात्मक आक्रोश इस कविता में सफल अभिव्यक्ति पा सका है नये प्रतीकों और बिम्बों के माध्यम से—

"व मगन
जिनकी सांसें उत्तर चुकी हैं
चुपचाप अपने जलाए जाने का इन्तजार कर रहे हैं
उनके पात्र भक्ति के उपहास व गा त से भरपूर हैं
जो मृत्यु के वसन्त की हरारत म और तेजी स नाचने लगती हैं
लाल रंग क उस गलीच पर
जो मन्दिर के भग्न तोरण से
उजलते सूरज तक बिछता है
पर द्रष्टा न वन प्रान्त मे वैठ
सूरज को देखा
धधकती हुई कालिमा जैसा
घूमते आसमान म
यह तुम्हारे नर्तन पर
स्तुतियाँ नहीं गा सका
भेड़ लोलुप तुम
सांड स हिंसा प्रिय
सूर्य पर गुर्राते
और ज्यादा कब्रें खोदने से थक कर
जब वह सांस लेने को रुका
तब चिता की आग में से जिन्दगी की कामना प्रकट
करती भेड़ को
पैगम्बर ने उत्तर देना भी उचित नहीं समझा
तुम पैगम्बर नहीं
एक आदमी ही हो उस देश क
जहाँ के लोग भेड़ें हैं। इसका संत
तुम्हारी तरह जवान
नहीं चला सकता। वह
अंधेरे आसमान में धुएँ की एक लहर
देखकर ही
अपने हथियार रख देगा
और मृत सूर्य क शव के समान छुप जा लेट जाएगा

अल्जीरिया का कवि अब्दुल महाब अलबयाती 'जगमगाओ ओ सूर्य' कह कर नये भाग का आह्वान करता है। मन्त्रकारा द्वारा विद्ध घायल सूर्य जीवन को अग्निकुण्ड सा जलाता है।"

श्री सुरेन्द्र के "कौन से सदर्भ दे दूँ" कविता सग्रह की 'सूर्यास्त्रिया कविता में मन्त्रकारा के 'चलता सूर्य' विषयक नकार' को व्यक्त किया है

पख सटके बकों ने
ठूँठ दखा पर बठे
मुँह बाए
भौचक सूर्य दखा
गर्दनें झुकालीं
सूरज को नकारा।'

दक्षिण अफ्रीका के कवि गाईवटलर के सृजन के लिए खुले हाथों पर सृजन स्वीकृति स्वरूप सूर्य चुम्बन अंकित करता है—

'यहाँ सूर्य का समतल आलोक पहले बिखरता है
निष्कपट धुली हुई किरणें
आँखों और चेहरे पर झुक जाती हैं
मरे शीतल खुले हाथों को चूमती हैं।'

ये कवि अपने जीवन के प्रत्येक क्रिया दाण को नये बोध से आलोकित करने के लिए विह्वल हैं— मेरे उन्मुक्त प्रवाहों पर सूरज सुख में या दुख म
आश्चर्य क्रोध या चुम्बना म ज्योति दे।'

कैरेबियन कवि ए० जे० सिमर अपने रक्त को प्रत्येक बूद

को, त्वचा के प्रत्येक रोम को चेतना सूर्य से प्रकाशित अनुभव करता है—

धूप आज मेरी हड्डियों म गहरा जा घुसा है
सूर्य मरे रक्त म मेरी त्वचा के नीचे रोशनी बह रही है
सूर्य शक्ति का ध्वज है जो धु धलाते सितारे पर
बरस रहा है।

यथार्थ जमी कविता का सकेत यही कवि सूर्य प्रतीक क माध्यम से देता है—

यह कल्पना सूर्य न अपनी लौह किरणों के बल
मदा की कीचड़ से उत्पन्न की है।'

एक दूसरा कैरेबियन कवि सैमुएल सेलवा मन्त्रकारों के सूर्य को पराजित करने की बात कहता है—

सूर्य।

मेरी पीठ पीछे सीमे निपोरत मैंने तुम्हें क्यों से
कून म मुंका दिया घन जंगलों की झाड़ियां बीच'

न्यूजीलण्ड की कविता में भी सूर्य का उपयुक्त सन्दर्भ म ही स्वीकारा गया है। नयी चेतना के सम्मुख खण्डित मतकार पार्टी का आत्मकथन कवि गोडन वैलिस की इन काव्य पंक्तियों म प्रकट हुआ है—

'मैं जो अब तक एक दम सीधा तना हुआ चलता था
गेहूँ की बाल की तरह झुक गया हूं
कमे विश्वाम करू कि मैं सह लूंगा प्रचण्ड आतप
सूर्य का साक्षात्कार कर सूंगा
अपनी रेंगती हुई परछाइयाँ नहीं देखूंगा।
अनुभव करूंगा कि अखण्डित हू।'

केरेबिया का कवि मार्टिन कार्टर पुरानी पीढ़ी के सूर्य का हार का देख पा रहा है—

सूर्य ने बड़ी जल्दी हार मान ली है उस सघर्ष में
जहाँ जय होती है वर्षा।

कोरिया का कवि को-वॉन रचनाकारों की नयी पीढ़ी को सूर्य चेतना प्राप्त कर नय बोध की प्राप्ति क लिए संदेश देता है—

आज रात समुद्र के गर्भ में सूर्य टकराता फिरेगा
कपाल का हाथ में उठाए
उसकी रोशनी में बटोरे मोतियों की तरह
... .. ...... .. .. .. ..
और तुम समुद्र! पूरे यौवन में होगे तब एक और
ज्वार उत्पन्न करना

इस सघर्षशील युग में जहाँ एक ओर मानव परिस्थितियों के दबाव से—विवश होकर आस्थाहीन हो रहा है वहाँ दूसरी ओर इस दबाव से अस्तित्व बनाए रखने क लिए प्रेरणा ग्रहण कर नयी आस्था के अकुर स्वर्ग में सजो रहा है। रूस क प्रसिद्ध कवि ब्लादीमीर मायकोव्स्की ने इस नयी अकुरित होती हुई जिजीविषा शक्ति को नए आठों म पढ़ा है—

'नन्ही एक मछली के पत्तों म मैंने
नए आठो की आत्माएँ पढ़ी।

रचनाकारों का एक वर्ग ऐसा भी है जो सम्प्रति युग का—परिवर्तित संवेदना को कह नहीं पा रहा है वहीं शुतुर्मुर्ग की तरह गत-बोध क रेत में मुंह गड़ाकर

नयी आवाजों' के प्रति बधिर बना हुआ है। यूगोस्लाविया के रचनाकार वैस्नापन्न इस स्थिति की ओर संकेत करते हैं—

> चारों ओर आग चल फिर रहे हैं
> पर मैं अपना मुंह नहीं मोड़ती
> क्योंकि मैं पुराने तूफानों की आवाजों में
> डूबी हुई हूं।'

यदि विघटित होते हुए जीवन मूल्यों और यथार्थ की विडम्बना को सहन करता हुआ मानव भीतर से आस्थावान और भविष्य के प्रति विश्वास से पूर्ण रहे तो अन्ततोगत्वा वह सफल होगा। अफ्रीकी कवि जैक्कोप का इस पर विश्वास पूर्ण है—

> 'रेत के सहरीले टीले
> धावाकुल हो चीखते हैं मेरे पद चिह्नों पर
> यदि मैं उन्नत सजा दूं बरखा मेघों की तरह मूल्य कक्ष
> तो क्या मैं स्वयं में जलद पुंजों का नहीं बोध दूंगा।

'यूगोस्लैण्डी कवि चार्ल्स वश मानता है कि विघटित होते हुए जीवन मूल्यों युग विघटन एवं मानव की कटु अराजक मन स्थितियां ही 'नए गीत को जन्म देंगी' अवगति से ही रूपाकृति जन्म लेगा।

> मन्तव्यकार पीढ़ी का संवेदन भोथरा हो गया है

वह नए युग के अन्तर्विरोधों की सही प्रतिक्रिया कह पाने में प्राय असफल हो रहा है। पर्मुवा का कवि इवान रिवेमरी 'कितनी धीमी है यह बोध की प्रति—क्रिया' कह कर इसी परिस्थिति से अवगत कराना चाहता है। कनाडा का कवि फ्रैंक डिवी पुरानी कविताओं को नष्ट करने का आह्वान करने के रूप में पुराने धारहीन बोध से पुरानी रूढ़ियों से मुक्त होना चाहता है—

> आज
> पुरानी कविताएं नष्ट करने का दिन है
> भारत से पहले ही उन्हें नष्ट कर दें।'

करबिया का कवि यह स्वीकार करता है कि हर युग में मठाधीशों द्वारा कुछ सीमाएं निर्धारित की जाती रही हैं किन्तु नयी पीढ़ी ने उन्हें हमेशा ही तोड़ा है यह ऐतिहासिक क्रम सत्य रहा है इसलिए यदि आज 'पुराना बोध और उसके सरसव्य औंधे पड़ रहे हैं टूट रहे हैं तो इसमें खोजने और विलाप करने की आवश्यकता नहीं उन्हें अपनी स्थिति पर संतोष करना चाहिए।' ह० ए० कौसीमार की कविता में इस सत्य को वाणी मिली है—

> विनाशी उग्र हो रहे हैं परम्परा के विरोधी

"— — —पैगम्बर पादरी और राजा सभी—
सीमाएँ साधते रहें और न टूटता रहीं।"

एक सीमित परिधि में रहने वाली उर्दू कविता में भी नया बोध और नयी मान्यता जन्म ले रही है। उर्दू का कवि 'मेरे घर' 'यार के कूचे' से जाते हुए अपने अनाज की कल्पना से हटता जा रहा है।

नया परिवेश के साथ नयी कविता में नया भाव और विषयों के प्रति नया दृष्टिकोण भी स्पष्ट हुआ है। ताजगी, सहजता और बौद्धिक झुकाव यही नाम है। इसी कवि ज्यार्जी दुवानोव उपयोग कविता में नए भाव की ओर इंगित करता है—

'शायद इसी सदी का शुद्ध उपयोग हो,
कि मैं हवा में साँस ले रहा हूँ
कि मेरा ओवर कोट बायीं तरफ
सूर्यास्त की रोशनी में नहा रहा है
और दायीं तरफ सितारों में डूबा जा रहा है।"

चेकोस्लोवाकिया का कवि जार्ज सुई बारेजोज कुत्ता, दरवाजा और पेड़ पत्तियों की दोस्ती में जीवन बिताना खूबसूरत समझता है।'

प्रेम विषयक दृष्टिकोण भी नयी कविता में बदले हुए कोणों से देखा जा रहा है। उसके प्रेम स्वीकरण में बौद्धिक झुकाव और एक बँधी-बँधी सी तटस्थता है इस निस्संगता के कारण प्रेमानुभूति अधिक यथार्थ स्थिति पर आ गई है अति भावुकता और गीलापन से उसे निजात मिल रही रही है। स्वच्छन्दतावादी प्रेमदृष्टि नयी कविता से प्राय: हट चुकी है। नयी कविता के कवियों का एक वर्ग वासनाहीन प्रेम को मान्यता नहीं देता, कहीं-कहीं वासनात्मकता नयी कविता में अति तक पहुँच गई है यह उसका स्वस्थ पक्ष नहीं है। किन्तु वासना-हीन प्रेम की स्थिति यथार्थ के विरुद्ध है और नया यथार्थ की भूमि से दूर नहीं रहना चाहता। प्रेम को स्वच्छन्दतावादी कल्पना की परिधि से निकाल कर उस नैसर्गिक रूप में अनुभव करने का श्रेय आज की विश्वकविता को है। प्रेम का अशरीरी रूप वासना के मार्ग से ही आता है अत: वासनाहीन होकर प्रेम की अन्तिम पवित्रता को प्राप्त नहीं किया जा सकता। न्यूजीलैण्ड का कवि मौरिस डुग्गन अपनी कविता में बदले हुए कोण से प्रेम पर विचार करता है—

'जहाँ मेरी वासना है
निश्चय ही वहाँ मेरा प्रेम भी है
जहाँ अत्यधिक प्रेम है वहाँ वासना भी है।"

प्रेम का एक स्वरूप यह भी है जहाँ कवि सम्पूर्णतः वासनात्मक साये में होने पर भी जीवन संघर्ष को न भूलने के कारण वासना को सम्पूर्णतः जी नहीं पाता। युग-दबाव ने मानव को यहाँ तक नपुंसक बना दिया है। बंगला के कवि विनय मजुमदार की कविता में इस बोध की स्पष्टता मिली है—

जागृत वासना की स्थिति में भी
नहीं देख पाता हूँ विकसे हुए कसे हुए फूल।'

निसिम इजिकिएल आज की ईमानदार और यथार्थ परक प्रेम अनुभूतिक वासना से परे नहीं मानता—

'प्यार करने वालों में बीच ज्ञान का आदान प्रदान होता है
होगा यह बात समयानुकूल नहीं है।"

मन्त्रकार समीक्षकों ने नयी कविता में अभिव्यक्ति पाई जाने वाली वासना और कुंठा की जितनी निंदा की जा सकती थी की है और इसी आधार पर उन्होंने नयी कविता की उपलब्धियों को सम्पूर्णतः नकारा भी है। वासना का परिणाम मानव है यदि वासना निंद्य है तब मानव भी निंद्य होगा। कदाचित इस प्रश्न का उत्तर मन्त्रकार पीढ़ी के पास नहीं है। काव्य के माध्यम से अभिव्यक्त वासना की आलोचना कराने वाले मन्त्रकार समीक्षक वासना प्रसूत मानव को परम पवित्र मानते हैं यह अन्तर्विरोध है यह उनकी समीक्षा का ढोंग है इसी द्वंद्व बुद्धि से क्या वे कविता का सही मूल्यांकन कर सकते हैं? आज की विश्व-कविता दो विरोधी कोणों पर सृजित हो रही है। बीट कवि पाल ब्लैक बन—

शीतल शारदीय प्रकाश
(पृथ्वी घूमती रहती है)
सांयकाल के झरोखे को
भर रहा है ″ मैं अकेला
बिस्तर पर बैठा हूँ।

जैसे संत्रस्त व्यक्ति वादी पीड़ाकारक बोध को जीता है तो इजराइल का कवि बर्नार्ड काप्स युद्ध विभीषिका की सम्भावना से समाप्त हो जाने वाले विश्व के लिए शान्ति बम चाहता है जिससे दुनियाँ गुलाबों से ढक जाए। यह समष्टिवादी चिन्तन नयी कविता का दूसरा छोर है।

—सुरेन्द्र उपाध्याय

●●●

# सकेतिका


| | | |
|---|---|---|
| सामयिक वगला कविता | सुरेन्द्र उपाध्याय | १ |
| हिन्दी की नयी कविता उपलब्धि यपना | , | १३ |
| उदू का नयी कविता | .. राही मासूम रजा | २५ |
| आधुनिक मराठा कविता एक विहगावलोकन | चन्द्रकान्त देवताले | ३५ |
| वतमान गुजराता कविता | रघुवीर चौधरी | ४१ |
| आधुनिक पजाबी कविता की प्रवृत्तियाँ | .. शाति देव | ४६ |
| भारतीय अग्रेजी कविता एक अनुलेख | पी० लाल | ५६ |
| आधुनिक मलयालम कविता | एन० चन्द्रशेखरन नायर | ५८ |
| आधुनिक तमिल कविता | मलिक मोहम्मद | ६० |
| कन्नड म नयी कविता | गुरुनाथ जोशी | ६६ |
| समसामयिक उडिया कविता | विनोद चन्द्र नायक | ७२ |
| आधुनिक तेलुगु कविता | अमरेन्द्र चतुर्वेदी | ७५ |

बराई डा नेर्वाल, एन्टोनिन मार्टी हैं—
ये सभी अन्धकार का मुकुट पहन हैं
यह ठीक भी है।

अपने आक्रमण के प्रति खुद जिम्मेदार
हमें उनकी परम्परा और अपनी मृत्यु मिली है।
ग्रीक सगमरमर, पश्चिम के इतिहास में टूटता,
श्वेत और श्वेततर होता जाता है।
यदि हम भी ऐसे ही श्वेत हो सकें—
प्राक सभ्यता के प्रकाश से खण्डित हो सकें—

विनाश में एक न्याय होता है
क्यूँकि शायद वही ठीक हो।
पागलों के लिए पागलखान बनाये जाते हैं
और मरीजों के लिए अस्पताल
युद्ध आक्रमण का शिल्प होता है
जिसका प्रतीक है घावों भरा ईसा का शरीर।
हम पूर्ण या सुन्दर या अच्छे क्यों हैं?
क्या बिलकुल टूट-फूट जाने के लिए? •

## नग्न कविता • फिलिस वेब

बढ़ते हुए
हमारे घरों के बीच का
अंतर नापने को।
लगता है
मैं तुम्हारा स्वागत करूं।
तुम्हारा मुख चारों ओर से
मेरी अभ्यर्थना करता है।
जगह है।
और
यहाँ
और यहाँ भी और
यहाँ भी
और तुम्हारे मुख के
चारों ओर सब ओर।
आज रात
स्वच्छता। मेरे भातर
और कमरे में।
मैं घिरी हूँ
एक विचार से
कुछ दीवारों से।
यह घाव!
फिर तुमने अपना
निशान छोड़ दिया।

या हमने
छोड़ा
त्वचा चुपचाप
सिहरती रही।

यह ब्लाउज़
मेरे कमरे में
एक मेज़ है एक लैंप
एक मक्खी और
मारयाना मूर की दो किताबें।
मैंने अपना ब्लाउज़
नीचे डाल दिया है।

जब तुम नहीं आये थे
तब मैं तुम्हें अपने मन में
लिए थी। अच्छा मन है यह
जो पूर्णता को समग्र रूप में
ग्रहण करता है।

तुम मर जाओ।
मैं पालथी लगाये
बिस्तर पर बैठी रही।
मैंने कहा
आत्म-करुणा के लिए
जगह नहीं है।
मैं झूठ कहती।

सुबह की सुनहरी
रोशनी में
तुमने कपड़े पहिने।
मैंने अपना चेहरा
बालों से छिपा लिया।
जिस कमरे में तुम रहे
वह यहीं रहेगा।

तुमने मुझे स्पष्टता दी।
कितने ही उपहार
पहिनाये।
कविताएँ नग्न
सूरज की रोशनी में
धरती पर नाच रही हैं। •

## हृदय में • थिल थिमेट

समाए इस घर को
घेरे हैं
एक महावृक्ष
बबामोर की गाँठों की तरह
मेरे हृदय को

पकड़े है
बगीचे में बिल्ली
जिसे मॉरिस देखता है

जिसकी नाक पर हमेशा
एक तितली होती है
कल्पना की फुड़िया की तरह
काल पद्मा वृक्ष के भीतर झूम रहे हैं
मॉरिस की नाक हिलती है
और वस्त्र कांपते हैं। ●

## कवि • निल बिसेट

उसकी नीला कमीज़
घुटनों तक आती थी।
और ज्यादा गम मत करो
उसके पादरी ने कहा।

बच्ची
तुमने बहुत कुछ देख लिया।
अब और गुब्बारे नहीं हैं,
या है?

खड़िया रंगे चेहरे
पुराणों की कीमती मृत कथाओं पर रो रहे हैं
बच्चे! तुम पीले सूर्य में
वापस जा सकते हो
घास की कुल आठ पत्तियों ने
ही उत्तर दिया

चीनी मिट्टी के हाथ
सोने की अंगूठियां पहिनने में संकोच करते रहे
हरियाली की एक लहर
और यह विरत है
बच्चे चले गये हैं। ●

## मृत मा का स्वप्न • के० वी० ह्ज

मैने सपना देखा—
मेरी माँ मेरे भीतर आ गई है और
अर्ध-चन्द्र की तरह मेरे सिर में बातें कर रही है,
मेरे बन्द ओठों के पीछे उसके बोलते ओठ
मेरी बाँहों के पीछे उसकी घूमती फिरती बाँहें
मेरे काँपते पैरों के पीछे उसके पर
मेरे शरीर में एक आत्मा उतर आई।

मेरे सपने जम आये ह और
मेरे आसमानों में झण्डों की तरह उड़ रहे हैं
नये नय सपन मुझे आ रहे हैं पता नहीं
उनका अत कहाँ होना है

पीढ़ियाँ मेरे भीतर खदबदा रही हैं
नए नए शिशु जन्म ले रहे हैं
आत्माए मेरी शुष्कता में कम्पित हो रही हैं,
मैं जो मौन और अन्धेरे का पिता हूँ—
ऐसा अन्धेरा जो जमकर ठोस नहीं होता
चुप बैठा हृदय म हो रहे इन अद्भुत आन्दोलनों
पर विचार ही करता रह सकता हूँ। •

## पैगम्बर नही हो • क० पी० ह्ज

तुम पैगम्बर नहीं हो—
तुम ऐसे देश के एक आदमी ही हो
जहाँ के लोग भेड़े हैं
बेंची पर झुकी भूलों सी।

ये मेमन जिनकी खालें उतर चुकी हैं,
चुपचाप अपने जलाये जाने का इन्तज़ार कर रहे हैं।

उनके पात्र भेड़ों के उपहास व गौरव से भरपूर हैं
जो मृत्यु के वसंत की हरारत में
और भी तेजी से नाचने लगती है
लाल रंग के उस गलीचे पर
जो मन्दिर के वक्र तोरण से
उजलते सूरज तक बिछा है।

पर द्रष्टा ने वयप्रांत में बैठे
सूरज को देखा

बढ़ती हुई कालिमा जैसा
फूलते आसमान में
वह तुम्हारे नर्तन पर
स्तुतियाँ नहीं गा सका

भेड़लोलुप तुम
सांड से हिंस्र प्रिय
स्तूप पर गुर्राते
और ज्यादा कब्र खोदने से थककर
जब वह सांस लेने को रुका
तब चिता की आग में से
ज़िन्दगी की कामना प्रकट करता भेड़ को
पैगम्बर ने उत्तर देना भी उचित नहीं समझा।

तुम पैगम्बर नहीं
एक आदमी ही हो ऐसे देश के
जहाँ के लोग भेड़े हैं। सच्चा संत
तुम्हारी तरह जवान
नहीं चला सकता। वह
अन्धेरे आसमान में धुएं की एक लहर
दर्ज कर हो

अपने हथियार रख देगा
और मृत सूर्य के शव के समीप
खुद भी लेट जायेगा। ●

## महादिवस • फ्रैंक ढियो

म्राज
पुरानी कविताएं नष्ट करने का
दिन है

नाश्ते से पहले ही उन्हें नष्ट कर दें

म्राठ
शरारती
महान् चित्रकार
दो म्रोरा के भी चिथड़े
टोकरी में
रद्दी हुए पड़े हैं।

म्रौर म्रब ये रकाबियां
बची हुई चाय म्रौर टोस्ट
जिन्हें
मैं फेंक सकता हूं
उन बनावटी चेहरों पर
जो मुझे चारों तरफ से
बांधे हैं। •

## मैं और वे • रेमण्ड जे० म्र उर

बड़े बंगला वाले म्रौर बड़ी कारा वाले
लोग मुझे नहीं जानते—
मेरे प्रश्नों भरे बादलों के पार वे मुझे नही देख सकते;
शहर के ध लड़के भी मुझे नहा जानते
जो मैं          क पूट स हा तृप्त हो जाते हैं—
के दोस्त          । ग्र्यािरया भी करते हैं
पर मेरी ।          हानी
यह बड़े दा

नशे म ही मैं जीवित हो पाता हूँ
जब हम सब घुलकर एक हो जाते हैं—
'परदसी' बनकर मैं सुखी नहीं हो पाता
मैं रोमास का अभिनय भले ही करूं
पर यह भी उतना आसान नहीं है—
मैं लागों की आवाजें सुनता रहता हूँ
यद्यपि वे कहते कुछ भी नहीं हैं
मैं कमरे के मध्य को घूरता रहता हूँ— ●

## लघु कविताएँ ● मार्टिना क्लिन्टन

बह जायगा
एसे दिन जसा कि आज है
लोहे के
गडर पुल पर लगे
कठोर
हो उठे हैं और कान्तिहीन
नगर वहीं है जहाँ मैं हूँ
पर अब ताले में बन्द।

● ● ●

आज रात मैं लड़की हूँ जवान
उठे हुए स्तन गिरा हुआ पेट
आज मैं रोएँदार बकरो की सवारी करूंगी
अंधेरी गुफाओं में माठ अंगूर खाऊंगी
मरे सपनों को कोइ नहीं जानता।

● ● ●

मैं लड़की हूँ नशीली आँखो वाली
तुम्हारे लिए मैं एक गाना गाऊंगी
जो बीच में श्वेत है
रेनायर मरा पिता, तुम्हारे लिए चित्र अंकित करेगा
मेरे स्वस्थ शिशुओं का। ●

# कैरेबिया की कविताएँ

| | |
|---|---|
| ए जे सिमूर | ब्रिटिश गायना के प्रमुख कवि, त्रियक-ओवर-मल के सम्पादक। एक एन्थॉलॉजी भी सम्पादित की। विन्डेयु विभाग म कार्य करते हैं। |
| फ्रैंक ए कोलीमोर | प्रमुख कवि, बिम' त्रमासिक के सम्पादक। चार संग्रह प्रकाशित। |
| डरेक वालकाट | कवि नाटककार। तीन संग्रह प्रकाशित। ट्रिनिडाड गार्जियन के स्टाफ में हैं। |
| समुएल सेलवॉ | कवि कथाकार। अंग्रेजी भाषा को एक नया मोड़ दिया है। लन्दन में रहते हैं। कई पुस्तकें प्रकाशित। |
| मार्टिन कार्टर | ब्रिटिश गायना के युवक कवि और आलोचक। |
| ट्राम कोम्बस | बारबेडोस' के नवीनता प्रेमी युवक कवि। दो संग्रह प्रकाशित। |
| एल्फ्रेड प्रगनेल | भावुक कवि |

## सूर्य सुडौल अग्नि है • ए जे सिमूर

सूर्य सुडौल अग्नि है अन्तरिक्ष में घूमती
श्वेत झरनों से पोषित
और पृथ्वी है शक्तिहीन सूर्य।

सूर्य आज मेरी हड्डियों में गहरा जा घुसा है।
सूर्य मेरे रक्त में है, मेरी त्वचा के नीचे रोशनी बह रही है
सूर्य शक्ति का ध्वज है जो धुंधलाते सितारे पर
बरस रहा है।

वृक्ष और मैं परस्पर भाई हैं। वे ऊँचे वृक्ष
जो खोखले आकाश में अपनी शाखाएँ उठाये
पत्तियों के छोटे-छोटे हाथ ऊपर से देखता तक
पहुँचा रहे हैं जो सूर्य का दूसरा नाम है
और कभी कभी मेरा भी। हम भाई हैं।

रोशनी की परत श्वेत शक्ति हवा में से गिरती आती है
—यहाँ की सब रोशनी ऊपर से नीचे ही फली है—
वह हरी पत्तियों से जादू छनती है और फूलों को छूकर
खुशबू से भर देती है।
यह सभ्यता
सूरज ने अपनी लौह किरणों के बल
नदी की कीचड़ में उत्पन्न की है।
सूर्य मेरे रक्त में है। •

## विद्रोही • फ्रैंक ए कौलीमोर

विद्रोही सदा ही हुए हैं। परम्परा के
विरोधी कुछ शहीद हो जाते हैं
कुछ बच निकलते हैं। पथन व्यक्ति ही
परिवर्तन करने में समर्थ होते हैं।

नियमों का क्लेशप्रद पाकर अमीरा
यंचन तोड़ देता है, बीज धरती से बाहर
फूट पड़ता है। पगम्बर पादरी और राजा
सदा सीमाएं खींचते रहे और वे टूटती रहीं।
विद्रोही सदा अपने राज्य की योजना करता है
कभी आसमान में तो कभी धरती पर
सर्वोत्कृष्ट राज्य मणि की तरह उज्ज्वल।
फिर जब विद्रोहियों की बनाई सड़कें पक्की
हो जाती हैं और विद्रोह अधिकार में बदल जाता है।
लाल झण्डे, लाल-फीताशाही बन जाते हैं
तब फिर नये विद्रोही जन्म लेते हैं।
उनके लिए ईश्वर को धन्यवाद। वे सदा
होते ही रहेंगे।

## अग्निमृत नगर • डेरेक वाल्कॉट

जब उस सस उपदेशक ने गिरजा-युत आकाश को छोड़कर
सब एकमात्र कर लिया तब मैं उसकी मज्जा से अग्निमृत
नगर की कहानी लिखने बैठा। आंसुओं में धुंधुआती मोमबत्ती
की आंख-सन्देह विश्वासों के प्रेम से कुछ ज्यादा ले मैंने यह कहा
दिन भर मैं बाहर ध्वस्त यथार्थों के बीच घूमता रहा,
सड़क पर अभी भी प्रवचकों-सी खड़ी दीवारों पर चकित होता
पक्षियों भरा आसमान गूंजता-सा बादल रुई के गट्ठर से
लुटेरों द्वारा फटे हुए और सफेद अग्नि के बावजूद

धुआं भरे आसमान से जहां ईसा खड़े थे, मैंने पूछा आदमी
क्यों रोता पीटता है अपनी काठ की दुनिया टूट जाने पर?

नगर में पत्त कागज थे और पहाड़ियां विश्वासों के समूह
जैसे बालक दिन भर घूमता रहा, हर हरी पत्ती उसके लिए एक सांस थी

और वह प्यार फिर उठने लगा जिसे मैंने मृत मान लिया था
मौत का आशीर्वाद आग का बपतिस्मा बेकर। •

## सूर्य • सैमुअल सेल्वाँ

क्या हम कभी उष्ण परिवेश को पा सकेंगे ? सूर्य,
आकाश में रहकर तुम हमें आकाश के लाल लाल सपनों से
भिगाते हो, तुम जलते हो पर हम नहीं जलेंगे । कैसी
आसानी से तुम इन हरे हरे द्वीपों में लपटें फैलाते हो
किस उद्देश्य से तुम हो आसमान पर, हम धरती पर,
नहीं जान पाते । हम तुम्हें तिरछी नजरों से देखते हैं
गन्ने के खेतों में तुम्हारी जहर भरी मुट्ठी के नीचे मेहनत
करते तुम्हारी तपिश में पसीने से नहा नहा जाते, और
जो बुद्धिमान हैं वे पुराने सवाल पूछा करते हैं, वर्षा
के लिए आसमान निहारते खड़े रहते हैं । सूर्य

मेरी पीठ पीछे खीसें निपोरते मैंने तुम्हें वर्षों से
जून में झुका दिया घन जंगलों की झाड़ियों बीच
एक ओर दिन उगाने के वादे से धोखा देते हुए,
मेरा मौत के लिए मेरे ही बच्चों को फुसलाते हुए
कि उनका जीवन ही संकट में पड़ जाय । मेरी आँख में
आग की लपट, हवा में पानी रोशनी इन हरे द्वीपों पर
लहराती उत्तरी लोगों को इधर आकृष्ट करने को, यह जानते
कि धरती को उलटने कितनी चिड़चिड़ाहट से हम
पड़ोसियों से सीना तनाये रखने को कोमल शब्द कहते हैं
भले ही वस्तुओं की असारता उनके घुटने तोड़ तोड़ दे । ●

## आवाजें • मार्टिन कार्टर

सारा आकाश इस हरे वृक्ष के पीछे मर रहा है
वर्षा में सूर्यास्त में पक्षियों के अभाव में ।
जल के विशाल कुण्ड सड़क पर यूँ पड़े हैं
मानो स्मृतियाँ वे समुद्र रेत में धोये जाते हों ।
सूर्य ने कभी जल्दी हार मान ली है

उस समय में जहाँ जब होती है वर्षा—
हवा के विशाल गमले में रखे ओ आग के फूल
आओ वापस आओ इस घर-संसार में।

सिन्दूरी पत्थर मृत्यु का रत्न है
जो समुद्र सूखने पर रेत में मिलता है
और प्रकाश की जिन्दगी कहीं और ठहरेगी
वर्षा और सूरज के पास अब ये अकेले हो।
उगने वाले ओ प्रथम पत्र और गिरने वाले अन्तिम फल
तुम्हारी जड़ें तुम्हारे हवा पाने से पहले पड़ गई थीं।
आसमान इसलिए फला क्योंकि आदमी लम्बा होने लगा
जल का संग्रह से जहाँ पत्थर गिरते और डूब जाते हैं।
और आकार की आत्मा में वह विलक्षण विलयन
एक भोंपे से जाना गया और शब्द में पाया गया
हवा के विशाल गमले में रखे ओ आग के फूल
आओ वापस आओ, इस घर-संसार में। ●

## ? ● ट्राम कोम्ब्स

एक छलिया मित्र
पीले पुआल के कम्बल पर
गुलाबी सफेद और काले
निष्कलंक बाण
आन्तरिक संगतियों से पूर्ण
काढ़ने आती है

सहानुभूति विरोध अनासक्ति
( ? )
मज कुर्सी, जानवर और दोस्त,
मुद्रित विचार,
अन्तिम मन की सभी खुशियाँ हैं। ●

# दोस्त को खत • एल्मे द ग्रेग्नेल

तुम और यौवन लौट आये थे
और एक अजनबी देश में
हम एक पहाड़ के
ऊँचे घासदार ढलानों पर
चढ़ रहे थे।
सहसा एक नुकीली कगार पर
दो ग्रीष्मगृह और स्पष्ट दृश्य।
अभ्यस्त व्यक्तिगत जीवन में
हम ठण्डी हवा को पीते रहे
(एक सुनहरे गोबर में खड़े खड़े)
और नीचे दूर तक फैली घाटियाँ।
क्या ही तुम कुछ कहने को मुड़े
सपना ओझल हो गया।

मेरे दोस्त,
तुम क्या कहना चाहते थे? •

# न्यूज़ीलैण्ड की नौ कविताएँ

चार्ल्स ब्रश : जन्म १६०६। प्रमुख कवि एवं 'लैण्डफाल' त्रैमासिक के सम्पादक। न्यूज़ीलैण्ड के साहित्य को गति देने में अग्रणी। कई संग्रह प्रकाशित।

बस्तू हार्ट स्मिथ जन्म १६११। कवि और पत्रकार। आस्ट्रेलिया भी रहे। छह संग्रह प्रकाशित।

लौरी रिचर्ड्स नई पीढ़ी की कवियित्री। 'मेट' त्रैमासिक एवं लिटिल अनल ग्रुप से सम्बन्धित।

मौरिस डुग्गन प्रसिद्ध कवि एवं कथाकार। कई संग्रह प्रकाशित।

क्नेप मेक-कनो नई पीढ़ी के प्रतिभाशाली कवि। मेट ग्रुप से सम्बन्धित।

पीटर ब्लण्ड इस दशाब्दी के प्रमुख कवि।

हुबर्ट विथरफोर्ड प्रमुख कवि।

गोर्डन चलिस नई पीढ़ी के अग्रणी कवि।

रुथ डलास जन्म १६१६। सुप्रसिद्ध कवियित्री, कथाकार और पत्रकार। दो संग्रह प्रकाशित।



पहाड़ियों पर जलती हुई अग्नि शिखाएं ऐसी हैं
जैसे मशाल लिये तीर्थ-यात्रियों का कोई दल हो।
द्वार खुला छोड़ दो
अन्दर आ जाओ
रात ठंडा रही है,
दीप उजार ला। •

## श्मशान गृह • लौरी रिचर्ड्स

मजबूत स्टील और कंक्रीट की सातवीं मंजिल पर
हिरोशिमा के रक्त-लथपथ बच्चों के साथ
उन्होंने उसे रिपिट कर
नागासाकी के धारदार स्टील से
उसके पार्श्व को बिद्ध कर दिया है।
उसकी श्याम माताओं की सिसकियों से गुम्फ दी है,
न जाने कितनी बार चिल्ला चिल्लाकर
लातें मार-मार कर
कहा है—तुम मुक्त हो तो मेरे बम को कितने
खुदा खत्म करते पड़ेंगे ?
उसके चेहरे पर उन्होंने मनुष्य का खून थूका है
जब पृथ्वी पर नर्क फटा और सारी शान्ति रोई
उन्होंने कहकहे लगाए।
वह एक बार लौट कर जन्म नहीं लगा। •

## एक निवेदन उन सबसे • मौरिस डुग्गन

जहाँ मेरी कामना है निश्चय ही वहाँ मेरा प्रेम भी है।
जहाँ अत्यधिक प्रेम है वहाँ अत्यधिक कामना भी है।
जानता हूँ कि जहाँ प्रेम की मृत्यु होगी
वहाँ कामना की मृत्यु हो जाती है।
और प्रतीत होता है कि यहाँ प्रेम छटपटाता रहा है
हाय! वहाँ कामना उभर आती है।

किन्तु कुछ न न जाने किन
सरल माध्यमों से मेरे मन पर अधिकार कर
लिया है
वासना मर गई है,
प्रेम सदा के लिए प्रतिष्ठित हो गया है।

तुम्हें यह कैसे समझाऊँ ?
और यह भी कि,
अब मैं प्रेम अथवा वासना के लिए क्या करूँगा ? ●

## गली की औरत ● कैनेथ मेक रेनी

अर्धी धूप की किरणों से ढक गया है
गली को आवृत करने वाला वस्त्र
छाया की रेखाओं और जालीदार त्रिकोणों
तथा सिंह आकृतियों से जैसे बुना गया हो।
अनग्गीव मकान के दर से
एक स्मृति धड़ाके से फूटती है
विस्मृति के समुद्र से
चमकते हुए स्टील की तरह एक छुरा
स्पंदन लाता है।

आज दस वर्ष पहले
एक रात वह चुपचाप खिसक आई थी
और एक रंगीन अनुरक्ति-पूर्ण भेंट
में बाँधे रहा
नक्षत्रों की परिक्रमा का दस्ता का
मेरा तप्त जिह्वा के समीप।

लेकिन अब वहाँ
एक छायाकृति सी
अँधेरे के स्तूप में अन्तर्धान हो गई है।
समय रुक भूल गया है,
जहाँ उसके वक्ष स्पन्दित थे अब कम्पन शान्त है।

केवल मेरी आँखें
समय के उस कुहासे को विद्ध कर देखती हैं
कि गुलबहार का एक छोटा सा पौधा
घास पर लहलहाता है
सूर्य ने फली चटका दी है
छाया की रेखाएँ और सिंह आकृतियाँ
सरक गई हैं।

वह जिसने मेरी मधु ऋतु को धन्य किया था
वह न तो मुड़ी और न विदा का संकेत किया
बस चली गई,
मृत्यु तक। •

# एक कुत्ते की मौत • पीटर ज्रोड

श्वान मर गई है
श्वेत लिली पुष्प की तरह बालक उसे घेरे हैं।
किसी ने अत्यन्त त्वरा में
उसकी रक्त जिह्वा को सदा के लिए मौन कर दिया है।
घास घास जहाँ जिन्दगी बह रही थी
वहाँ अब मात्र फटे चिथड़े जमी बर्फ का ठण्डा ढेर है
जिस पर मेरी पुत्री के अनगढ़ आवेश युक्त हाथ हैं।
उसकी दृष्टि में बन्द नहीं हुआ है, कोई हानि नहीं हुई।
वह बार-बार समीप जाता है
उसके लिए मृत्यु की परम नीरवता का कोई अर्थ नहीं है।

सदा की भाँति वह उन्मुक्त घूम रहा है
शिशुओं सी हठ करता, अविश्वस्त खड़ी है
अस्वीकार है उसे यह कि उसके समस्त साहसिक कार्यों
का साक्षीदार,
प्राण होने पर ...समय नाश में उलझा पड़ा है
उसमें क

पुण्य और पाप की भ्रांतियों से अस्पृश्य
इसका जन्म महानाश के मानसिक अवशेषों में हुआ है
अपने उन्नय और विस्तार के लिए
छोटा सा वायु-मण्डल हूँढ़ा है
जिसके साथ न तो हमारी और न अन्य किसी की
कोई प्रतिद्वन्द्विता है।
लेकिन युगों-युगों के उपरान्त
जब हम इन छोटी-छोटी उपस्थितियों का स्वागत करते हैं
तो हमारी शिराओं में ताजगी दौड़ जाती है
और जिह्वा रस स्निग्ध हो जाती है। ●

## समान रखे हुए ताप का मनुष्य
गोडन सेलिस

संसार किसी भी क्षण खण्ड-खण्ड होकर गिर सकता है
भाग्य है कि ऐसा नहीं होगा
क्योंकि अभी तक ऐसा नहीं हुआ है।
यह सत्य है कि दरारें दिखाई देती हैं
लेकिन ये दरारें नष्ट हुए समय का पूरा करने का उपक्रम हैं
जिससे जन मिल सके विस्तार कर सकें।

लेकिन मैं जो अब तक एकदम सीधा तना हुआ चलता था
गेहूँ की बाली की तरह झुक गया हूँ।
कैसे विश्वास करूँ कि मैं सत् सूँगा प्रचण्ड मध्याह्न
सूर्य का साक्षात्कार कर लूँगा
अपनी रेंगती हुई परछाइयाँ नहीं देखूँगा
अनुभव करूँगा कि अखण्डित हूँ

मैं अनेक प्रकार की धातुओं का बना हूँ
सूर्य के नीचे असन्तुलित उबड़-खाबड़ खड़ा हूँ
स्वीकार नहीं कर सकता कि कहीं एक बूँद आँसू
किसी धातु को नम बना दे और दूसरा कठोर हो जाय
मैं होने के लिए झुकता हूँ।

मेरा आत्मा भी समस्त ताप से धीरे-धीरे सुलगता है
एक दिन कदाचित् और भी अधिक मानवीय-संवेदना की
अग्नि से गरम हो
एक ही धातु में सब धातु मिल जाय
और सब में अधिक साफ़ खरा रह सकूँ
गिरने के लिए तत्पर। •

## समुद्र पर बादल • रुथ डैलास

मैं विशालकाय मनुष्यों के बीच चलती फिरती हूँ
जिनके पैरों में चमड़े के जूते हैं, जिनके मुख मुस्काते हैं,
मुझे कहीं कोई भिक्षा का पात्र लिये नहीं मिलता,
सब के पास रहने को जगह है।

मेरे देश में
हर बच्चे को लिखना पढ़ना सिखाया जाता है
हर बच्चे के पास गरम कपड़े और जूते होते हैं
हर बच्चे को सुबह शाम खाना मिलता ही है
किसी को दुबला होने की इजाज़त नहीं होती
खटमल या जुएँ कहीं दिखाई नहीं देतीं,
उनका होना ही एक अजूबा है।

अरे! हम अमीरों की तरह रहते हैं
स्विच-स्पर्श पर संगीत बज उठता है,
मध्यरात्रि को भी रोशनी रहती है,
घरों में जल बस झरनों की तरह आता है—
गरम या ठंडा जैसा भी चाहें,
अपने शरीर के सुख के लिए,
मेरे देश में।
दुनियाई छोर के किनारे नई बनती त्वचा का
एक टुकड़ा।

[न्यूज़ीलैण्ड की कविताओं के अनुवादक : [illegible]]

## प्रेमियों का दल • जूडिथ राइट

सारी दुनिया में अब हम मिलते और युग्म होते हैं।
हम भूले हुओं का दल
रातों को एक साथ हाथों में हाथ लेता है,
अपनी सचिन्त प्रसन्नता में चुपचाप
विस्मृत हो जाता है।
हम जिन्होंने अगणित वस्तुओं की चाह की
इस एक वस्तु के लिए बस एक ही के लिए
सब कुछ छोड़ छाड़ देते हैं।
जानते हैं कि सँकड़ी कब्र में सब
अकेले ही रह जायेंगे।

हमारे चारों ओर अब मृत्यु की सेनाएँ खड़ी हैं।
उनके कदम पास आते जा रहे हैं।
थरथराते हृदय पर अपने गर्म हाथों का ताना डाल दो
और कुछ देर मुझे और निर्भय रह लेने दो।
अँधेरे में ढूँढ कर मुझे अपने से बाँध लो,
क्योंकि नगाड़ों की काली भूमिकाएँ बजने लगी हैं
और हमारे चारों ओर सब प्रेमियों के चारों ओर,
मौत का घेरा जकड़ता आ रहा है। •

## नाविक की वापसी • डोरोथी हीवेट

हाथों में सपने सजाये मेरा प्यार घर लौट आया है
आ मुर्गे सुन इस अद्भुत देश में मेरा प्यार लौट आया है।

धूप-सी आँख लिये वह द्वार से फटा पड़ता है
उसकी झोली में उसकी लाखों अनगिनत निधियाँ हैं

यह मोती की सीपी कूम से आई है, डार्विन से आई है कहानी
और यह प्रवाल यह मूँगा, और यह ह्वेल का जबड़ा

मेरा रसोई समुद्र की सुगन्ध से भर भर उठी है
मेरे प्यार का लाई हरी मछलियाँ उछलती फिर रही हैं

अरे डार्विन म ब्रूम तक अपनी निधियाँ फैलाते चलो
और इस छाट से कमरे को अपनी महिमा स भर दो

उसके सीन पर सुबह का सूरज जगमगा रहा है
मरा प्यार उत्तर-पश्चिम क भी उत्तर स यहाँ आया है

अब हम अपनी शय्या पर लेट कर प्यार में डूब जायेंगे
हम चुम्बना का बौछार म वर्षा की आवाज सुनत रहेंगे।

## कविता • क्लेम क्रिस्तेसेन

पक्षी के गीत मेरे अन्तर को मोड़त हैं
तुम्हारी आवाज़ ! वहाँ काई शान्ति नहा है
सुबह की चमत्कार आँखा म,
न गम दुपहरी की धूप में, साँझ में
इन्थम पहाड़ियों के साथ।
सारिकाओं के गीतों का अनुकरण करता है एक
वग
रागनी में ध्वनि में फल-बागाना तक
अंगूर मठाओं से आच्छादित दीवारों तक
रिक्ता तक म प्रतिध्वनित होता है
जहाँ लाल पत्तियाँ गिरती हैं।
एक सम्रा पर गोधूलि वेला में
अचानक चमकता है तारों क साथ।

[ 'कविता' के अनुवादक—गंगाप्रसाद विमल

## प्रेमियों का दल • जूडिथ राइट

सारी दुनिया में जब हम मिलते और जुदा होते हैं।
हम भूले हुओं का दल
रातों को एक साथ हाथों में हाथ लेता है,
अपनी सक्रिय प्रसन्नता में चुपचाप
विस्मृत हो जाता है।
हम जिन्होंने अगणित वस्तुओं की चाह की,
इस एक वस्तु के लिए बस एक ही के लिए,
सब कुछ छोड़ छाड़ देते हैं।
जानते हैं कि सैकड़ों कब्र में सब
अकेले ही रह जायेंगे।

हमारे चारों ओर अब मृत्यु की सेनाएँ खड़ी हैं।
उनके कदम पास आते जा रहे हैं।
थरथराते हृदय पर अपने गर्म छाया का बाना डाल दो
और कुछ देर मुझे और निर्भय रह लेने दो।
अंधेरे में ढूंढ कर मुझे अपने से बांध लो,
क्योंकि नगाड़ों की काली भूमिकाएँ बजने लगी हैं
और हमारे चारों ओर, सब प्रेमियों के चारों ओर,
मौत का घेरा जकड़ता आ रहा है। ●

## नाविक की वापसी • डोरोथी डौरेट

हाथों में सपने सजाये मेरा प्यार घर लौट आया है
आ मुर्गे, सुन इस अद्भुत देश में मेरा प्यार लौट आया है।

धूप-सी आँख लिये वह द्वार में खड़ा हंसता है
उसकी झोली में उसकी सारी अनगिनत निधियाँ हैं

यह मोती की सीपी रूम से आई है, डार्विन से आई है कहानी
और यह मसाला यह मूंगा, और यह हंस का बच्चा

मेरा स्वाद समुद्र की सुगन्ध से भर भर उठी है
मेरे प्यार का भाई हुये मछलियाँ उछलती फिर रही हैं

मेरे शाविन से बूम तक अपनी निधियाँ फैलाते बसो
और इस छोटे से कमरे को अपनी महिमा से भर दो

उसके आने पर सुबह का सूरज जगमगा रहा है
मेरा प्यार उत्तर-पश्चिम के भी उत्तर से यहाँ आया है

अब हम अपनी शय्या पर लेट कर प्यार में डूब जायेंगे
हम धुम्मका की बौछार में वर्षा की आवाज़ सुनते रहें। •

## कविता • क्लेम क्रिस्तेसेन

पक्षी के गीत मेरे अन्दर का आहत हू
तुम्हारी आवाज़ ! यहाँ कोई शान्ति नहीं है
सुबह की चमकदार आँखों में,
न गर्म दुपहरी की धूप में, साँझ में
इन्धन पहाड़ियों के साथ।
सारिकाओं के गीतों का अनुकरण करता है एक वेग
रागनी में, ध्वनि में फल-बागानों तक
मजूर लताओं से आच्छादित दीवारों तक
रिक्त तक में प्रतिध्वनित होता है
जहाँ लाल पत्तियाँ गिरती हैं।
एक लम्बा पेड़ गोधूलि बेला में
अचानक चमकता है तारों के साथ। •

[ 'कविता' के अनुवादक—[illegible] विमल

## प्रेमियों का दल • जूडिथ राइट

सारी दुनिया में अब हम मिलते और जुदा होते हैं।
हम भूल हुओं का दल
रात्रा को एक साथ हाथों में हाथ लेता है,
अपनी सच्चिन्त प्रसन्नता में चुपचाप
विस्मृत हो जाता है।
हम जिन्होंने अगणित वस्तुओं की चाह की,
इस एक वस्तु के लिए बस एक ही के लिए
सब कुछ छोड़ छाड़ देते हैं।
जानते हैं कि सकठी कब्र में सब
अकेले ही रह जायेंगे।

हमारे चारों ओर अब मृत्यु की सेनाएँ खड़ी हैं।
उनके कदम पास आते जा रहे हैं।
थरथराते हृदय पर अपने गर्म हाथों का साया डाल दो
और कुछ देर मुझे और निर्भय रह लेने दो।
अंधेरे में डूब कर मुझे अपने से बाँध लो,
क्योंकि नगाड़ों की काली भूमिकाएं बजने लगी हैं
और हमारे चारों ओर सब प्रेमियों के चारों ओर,
मौत का घेरा जकड़ता आ रहा है। •

## नाविक की वापसी • डोरोथी हीवट

हाथों में सपने सजाये मेरा प्यार घर लौट आया है
ओ मुर्गे सुन इस अद्भुत देश में मेरा प्यार लौट आया है।

धूप-सी आँखें लिये वह द्वार से फन्दा पकड़ता है
उसकी झोली में उसकी ताजी अनगिनत निधियाँ हैं

यह मोती की सीपी ब्रूम से आई है डार्विन से आई है कहानी
और यह प्रवाल यह मूँगा, और यह ह्वेल का जबड़ा

मेरा स्नायु समुद्र की गुञ्जन से भर भर उठी है
मेरे प्यार का लाई हुई मछलियाँ उछलती फिर रही हैं

मेरे दामिन से ब्रूम तक अपनी निधियाँ फैलाते चलो
और इस छोर से कमर का अपना महिमा में भर दो

उसके सान पर सुबह का सूरज जगमगा रहा है
मेरा प्यार उत्तर-पश्चिम के भी उत्तर से यहाँ आता है

अब हम अपनी शय्या पर लेट कर प्यार में डूब जायेंगे
हम चुम्बनों की बौछार में वर्षा की आवाज सुनते रहेंगे। ●

## कविता • क्लेम क्रिस्तेसेन

पत्तों के गीत मेरे मन्दर को भाइन है
तुम्हारी आवाज़! वहाँ कोई शान्ति नहीं है
सुबह की चमकदार पाँखों में,
म गन दुपहरी की धूप में, साँझ में
इस्पम पगडियों के साथ।
सारिकाओं के गीतों का अनुसरण करता है एक
वन
रात्री में ध्वनि में फल-बागानों तक
मजूर लतायों से आच्छादित दीवारों तक
रिक्तता तक में प्रतिध्वनित होता है
जहाँ लाल पत्तियाँ गिरती हैं।
एक लम्बा पद गोधूलि बेला में
अचानक चमकता है तारों के साथ। ●

[ कविता के अनुवादक—[illegible] सिंह

# दुर्घटना

आर० ए० सिम्पसन

किसानों ने एक धमाका सुना
और रोशनी लाई गई देखने के लिए
वह क़यामत जो शीशे और मांस ने की
सामान टूट कर बिखर गया था सड़क पर
किसी भी ज़िन्दगी की तरह। फौलाद
हो गया एक मलबा और व्यर्थ बिखरा रक्त।

और शाम हुई वे दोनों आदमी मर गये।
मैं खड़ा था ठण्डा और परेशान सड़क के
किनारे
जिसे मैंने अपशकुनी पाया टकराई
हुई दो मोटरगाड़ियों से घण्टे भर के लिए
बन्द
गाड़ियाँ ऊपर को मुँह किये जिन्हें कोई
क्रेन ही हटा सकता था।
मैंने सुना भीड़ को प्रकट करते
मोड़ों गलियों और पहाड़ियों में विश्वास—
घात को,
और तब यह कहते कि क्या करेंगे वे
जब कि अर्धरात्रि दूर हो जाने की
शिकायत करने लगी
और दया सोख रही थी एक भयकर
दाग की तरह।
मलबा हटा लिया गया होशियारी और
घृणा के साथ। ●

# मृत्यु-लेख • जेम्स कार्वेट

मरी पहुँच म
किन्तु स्पश न करे तुम
इस गूथन हुए इन म
बन्दी हो
यद्यपि किसी न्याय न तुम्हें पकड़ा नहा है।

यद्यपि कोई नाम नहा मिलता
मैं अपना अकड़ का परिचिन्ह करता हूं
तुम्हें ढाक म पकड़ने के लिए
और तुम्हार भविष्य का।

तुम नहीं जानाग मरा नाम
क्योंकि यह अज्ञात है।
तुम नहीं पहचानाग
मेरा चहरा
मरी आकृति युद्ध म मलिन है।
मेरी छिपी हड्डियाँ तक जहरानी हैं।

तुम नहीं समझते हो
मेरे अजीब शब्द ?
मेरा दुष्काल और मरा युद्ध ?

तब सुनो,
मुझमें कुछ कुशलता थी
अपने उद्देश्य को स्पष्ट करने का।
मुझे समझाने दो।

मैंने जापान म एक मगरूप बनाया
पुराने सहारा क मगरूप के समान।
वह एक रेगिस्तान था
सघन शून्य म ... बढ़ी हुई रास्त म बनाया।

जहाँ अब तुम्हारा गेहूँ
खूब फलता है।

मैंने हवा के लिफ़ाफ़े को भर दिया
भयंकर सन्देशों से,
तटस्थ आकाश को
मैंने छुरा भोंक दिया
जिसमें से तुम्हारे मार्ग-दर्शक
जीवन को ले जाते हैं शनिग्रह पर।

लहराते हुए समुद्रों के नीचे
जहाँ नमक के खेत हैं
मैंने एक शार्क को जन्म दिया
अपने तेज़, गर्म दाँतों से काट लेने को
दूर दूर के नगर।

मैंने गलियों को खून से जोत दिया।
मैंने समुद्र को आँसुओं से धो दिया।
मैंने इससे भी अधिक
और बहुत कुछ किया।

लेकिन तुम, जिसका हाथ मैंने पकड़ा है
तुम, जो मेरे स्वप्न बनोगे
अपनी इस पकड़ की विजय को शक्ल देने के लिए,
तुम नहीं समझ सकते।

तुम मेरी प्रताकृति को देखते हो
और देखते रह जाते हो।
तुम मेरी अजीब भाषा को छूते हो।
मेरे दुष्काल, और मर युद्ध को
और कोई उत्तर नहीं पाते।

तब चुपचाप मेरा स्वागत करो
यह बहुत है कि हम मिलें

जहाँ हर आग शीतल करते हैं
तुम्हारे निभय शहर के
नर्म पाँवों को।

क्योंकि मैं आग चलता हूँ
तुम्हारे राजसी अश्वारोहियों के।

मैं समझता हूँ। मैं समझता हूँ। •

## विदा गीत • डोरोथी ऑक्टरलोनी

सब वैसा ही था जैसा—जब मैं भीतर गई
तसवीरें दाहिनी ओर ऊपर, कुर्सियाँ अपने स्थान पर
फूल सधे सजे हुए मेण्टल-पीस पर,
मैंने ओढ़ ली यह आवाज़, पहचान लिया चेहरा।
बाहर वही आकाश उसी धरती को मज़बूती से पकड़े था,
हरे पत्ते चमक रहे थे, कुत्ते भौंकते थे बच्चे खेल रहे थे
लेकिन अचानक भीतर हवा ठण्डी हो गई
साँझ जाते हुए रुक गई, मैं भयभीत हो गई।

कुर्सियाँ नाचने लगीं तसवीरें चीख उठीं,
सड़ते हुए फूल बीमार गंध देने लगे,
सफेद दीवारें आपस में टकरा उठीं शान्ति गुर्राने लगी,
फर्श मेरे पाँवों पर उड़ गया अँधेरे में।

दरवाज़ा धक्के से बन्द हो जाता है, हवा मेरे बालों में है
आकाश चला गया है और उसके स्थान पर खड़ा
है भयानक अजनबी,
सूरज को सोखता हुआ

मैं मुड़ती हूँ और ठण्डे, अंधे हाथों से
रास्ता टटोलती हूँ।
लेकिन जहाँ मैं मुड़ती हूँ, वह मेरे सामने

खड़ा है अब भी,
समय को समाप्त करता हुआ, स्पेस पर सवार
क़यामत आ गई है मेरी लड़की अजन्मी है
और मेरे छोटे लड़के का चेहरा शून्य और आकृति-हीन।

पहचान का कोई बिन्दु नहीं केवल घास—
वृक्ष भी मुझे धोखा देता है अन्त में—
छोड़ गये हाथ घास की कठोरता को देखा।
और उसके नीचे का ठण्डी ज़मीन को अपने मित्र की तरह। •

## पानी के किनारे • ग्वेन हारवुड

चिकनी, सर्प की तरह ऊपर को उठती
एक समुद्री चिड़िया भाग जाती है इस चट्टान से
मेरे फेंके हुए टुकड़ों को छोड़कर।

और फिर बैठ जाती है झरने और हवा के उफान पर।
जंगली समुद्री घास मेरी छाया में लाल होकर रंगती है।

चिड़िया की उड़ान मेरे कंधों में दुखती है।
उसमें कोई परिवर्तन नहीं होगा, वह परिवर्तित
हो नहीं सकती उसे कोई पीड़ा हो नहीं सकती।

मिट्टी से उत्पन्न आकृतियाँ मिट्टी से ही
पोषित होती हैं, शरीर रहकर निष्कपट।
सत्य क्या है? हृदय पूछता है और बताया
जाता है
तुम भोगोगे और संसार में तथ्य को देखोगे
जब तक कि पीड़ा की प्रतिछाया भी उतनी ही
सत्य नहीं हो जाती, जितनी स्वयं पीड़ा

तुम्हारी सारी शक्ति बिखर जायगी
निराशा में कण-कण होकर,

तुम संसार में खोजोगे; जो कुछ तुम खोज
वह बुराई और अच्छाई के बीच टकराएगा
छान लिए जाने या घृणा किए जाने के लिए।
तुम प्रकृति के सारे सौन्दर्य को समाप्त पाओगे
यद्यपि तब भी वह शून्य की तरह
आलोकित होगी।
'सत्य क्या है?' पूछता है शून्य
जबकि वह चिड़िया बस ही बैठी है
यहाँ और वहाँ
और मैं अपने दुःख के सम्मुख हुए
साम्राज्य की ओर मुड़ता हूँ। ●

# मरते हुऐ ससार पर पुनर्विचार

डेविड रोप्स

दिन की रोशनी धीमी हो रही है फिर भी अभी रात
प्रतीक्षा कर रही है दूर तक रुकी हुई साँस की तरह
चुपचाप दे दिए जाने वाले दिन के लिए।

मेरी खिड़की के बाहर कपास के पत्ते
शान्ति को फाड़ कर अलग कर रहे हैं
सारे संसार का घटते हुए पानी की आवाज़ से
लेकिन एक लम्बी तेज़ आवाज़ फाड़ देती है
हम ठहरे हुए दिन को ठीक बीच से
और मूक आवाज़ों को मकानों के शिखर तक पहुँचा कर
चली जाती है अचानक नर्क में गिरी हुई किसी आत्मा की तरह।

रुक नहीं है। बहुत कुछ प्रतिबिंबित रहा है।
हम बहुत जानते हैं और देखते नहीं हैं उन चीज़ों को
जो हम हैं चाहते- जिन्हें हम नहीं जानते।
आह लेकिन इस अवाक अर्धरात्रि में शय्या पर आओ
जब व्यक्तित्व के तमाम नकली चेहरे अलग हो गए हैं।

देखो, आँखें—जो मनुष्यों की आँखें नहीं हैं
लेकिन यन्त्र की चमकदार धुरी की तरह घूमती हैं
हाथ जो एक जीवित हाथ को थाम नहीं सकते
फिर भी सावधान रहते हैं हिसाब लगाने के लिए
फौलाद के हृदय गर्मी में तपे हुए
प्यार के लिए उपयुक्त गर्मी से बहुत अधिक
मस्तिष्क बनाए हुए प्रतिबन्धित, मनुष्य विनिर्मित।

आओ प्रिय! चुपचाप जब तक कि संसार
प्रतीक्षा कर रहा है अपने ही दैत्य की
हमारे अविश्वासों के लबादों को फाड़ देने के लिए।
अविश्वास—हमारे अपने ही होने में, हम जो कुछ हो गये हैं उसमें
क्योंकि मैंने सुना है स्वप्न में घायल हृदय को चीखते
और देखा है, भूरे भौंकते मनुष्यों को गली में मार्च करते
अपने थाल से घृणा की मदिरा बाँटते
और अपने बच्चों को पार्टी और देश को देते
किसी तरह की मानवीय शिक्षा के लिए नहीं।

मेरी खिड़की से बाहर ऐपास के पत्ते
शान्ति की आकाशों में अलग फड़क रहे हैं।
चुपचाप आओ प्रिय! क्योंकि रात आ रही है
जब कोई काम नहीं करेगा
और ऊँची पहाड़ियों के ऊपर
शान्त चट्टानों के शिखर हैं
जो निर्बन्ध सितारों के लिए शान्ति का गीत गाते हैं
जहाँ हम बैठ सकते हैं और अपना निरन्तर प्रार्थनाओं में
मूर्त कर सकते हैं स्वर्ग के सबसे मूल्यवान वरदान शान्ति को
संसार अन्तहीन है आमीन! ●

# निर्बन्ध विचार • डेविड मार्टिन

कठिन है विचार को निर्बन्ध करना, क्योंकि यह भटक हो जायगा
तमाम सम्भावनाओं के अजान प्रदेश में, जहाँ पर भ्रमणकारी
शायद ही जानता है अपना उद्देश्य और कभी नहीं बताता
कि उसने एक समुद्र देखा यहाँ, जहाँ पर्वत होने चाहिए।
अनजाने में जो भयंकर है वह यह कि यहाँ क्षितिज कम है
कोई अन्त नहीं है किसी भी दिशा में, इधर या उस तरफ।

तब झूठा यात्री घोषित करता है पार तक पहुँच जाना।
यह, वह लिखता है है वह जमीन जो गत वर्ष हमने खोजी थी।
हमने नदियों को ढूँढा; मिट्टी ऊपर है स्रोत जमे हुए हैं—
हम लौटे हैं उस सड़क से। बहुत से सच्चे साथियों को खोकर,
मैंने एक विश्वासघाती को उड़ा दिया जो कहता था कि वह पसन्द करेगा
वहीं अजनदियों के बीच रहना बजाय उन आशाओं और मुसीबतों को
झेलने के
जो हमारी प्रतीक्षा कर रही हैं घर पर।'

लेकिन अज्ञात, ज्ञान के अन्तःकरण पर सन्देह करता है।
एक नया अभियान निश्चित होता है नये नेता चुने जाते हैं,
फिर सीमा पार की जाती है और वह झूठ पकड़ लिया जाता है।
ज्यों ज्यों वे जाते हैं अविजित की ओर प्रत्येक एक कंकरी गिराता है
उस मंत्र पर, जहाँ विश्वासघाती पहरे पर खड़ा है।
पर्वत अविकृत होते हैं मिट्टी अच्छी पाई जाती है, नदियाँ
भरी हुई हैं मछलियों से। स्रोत जमते नहीं हैं और
उस प्रदेश को उस व्यक्ति के नाम से पुकारा जाता है
जिसने पीछे मुड़ने से इन्कार कर दिया।

यह वह व्यक्ति है, जो भूल जाता है स्वतन्त्रता के भय के कारण को
जो केवल याद रखता है कि कोई आयत्त हमसे नहीं हुआ है—
सुरक्षा का पूर्णता का निश्चितता का; केवल भाग्य है—
चैन से बैठ सकने की नितान्त असमर्थता का। •

---

[ 'दुस्तम्भा' से 'निर्बन्ध विचार' शब्द के अनु वाद मांडिस ]

देखो आँखें—जो मनुष्यों की आँखें नहीं हैं
लेकिन चक्र की चमकदार धुरी की तरह घूमती हैं
हाथ जो एक जीवित हाथ को थाम नहीं सकते
फिर भी सावधान रहते हैं हिसाब लगाने के लिए,
फौलाद के हृदय गर्मी में तपे हुए
प्यार के लिए उपयुक्त गर्मी से बहुत अधिक
मस्तिष्क बनाये हुए प्रतिबंधित, मनुष्य विनिर्मित।

आओ प्रिय! चुपचाप जब तक कि संसार
प्रतीक्षा कर रहा है अपने ही दर्द की
हमारे अविश्वासों के लबादों को फाड़ देने के लिए।
अविश्वास—हमारे अपने ही होने में हम जो कुछ हो गये हैं उसमें
क्योंकि मैंने सुना है स्वप्न में घायल हृदय को चीखते
और देखा है बूरे भौंकते मनुष्यों को गली में मार्च करते
अपने आप से घृणा की मदिरा बाँटते
और अपने बच्चों को पार्टी और देश को देते
किसी तरह की मानवीय शिक्षा के लिए नहीं।

मेरी खिड़की से बाहर कपास के पत्ते
शान्ति की आवाज़ से अलग फड़क रहे हैं।
चुपचाप आओ प्रिय! क्योंकि रात आ रही है
जब कोई काम नहीं करेगा
और ऊँची पहाड़ियों के ऊपर
शान्त चट्टानों के शिखर हैं
जो निर्बंध सितारों के लिए शान्ति का गीत गाते हैं
जहाँ हम बैठ सकते हैं और अपनी निरंतर प्रार्थनाओं में
मूर्त कर सकते हैं स्वर्ग के सबसे मूल्यवान वरदान शान्ति को
संसार अन्तहीन है आमीन! ●

# निर्बन्ध विचार • डेविड मार्टिन

कठिन है विचार को निर्बंध करना क्योंकि यह प्रविष्ट हो जायगा
तमाम सम्भावनाओं के अजान प्रदेश में, जहाँ पर भ्रमणकारी
शायद ही जानता है अपना उद्देश्य और कभी नहीं बताता
कि उसने एक समुद्र देखा यहाँ, जहाँ पर्वत होने चाहिए।
अनजाने में जो भयंकर है वह यह कि यहाँ क्षितिज कम है
कोई अन्त नहीं है किसी भी दिशा में, इधर या उस तरफ।

तब झूठा यात्री घोषित करता है पार तक पहुँच जाना।
'यह' वह लिखता है 'है वह जमीन जो गत वर्ष हमने खोजी थी।
हमने नदियों को ढूँढा, मिट्टी ऊसर है स्रोत जमे हुए हैं—
हम लौटे हैं उस सड़क से। बहुत से अच्छे साथियों को खोकर,
मैंने एक विश्वासघाती को उड़ा दिया जो कहता था कि वह पसन्द करेगा
वहीं अजनदियों के बीच रहना बजाय उन आशाओं और मुसीबतों को
झेलने के
जो हमारी प्रतीक्षा कर रही हैं घर पर।'

लेकिन अज्ञात, ज्ञान के अन्तःकरण पर संशय करता है।
एक नया अभियान निश्चित होता है नये नेता चुने जाते हैं,
फिर सीमा पार की जाती है और वह झूठ पकड़ लिया जाता है।
ज्यों ज्यों वे जाते हैं अविजित की ओर प्रत्येक एक कंकरी गिराता है
उस कब्र पर जहाँ विश्वासघाती पहरे पर खड़ा है।
पर्वत अधिकृत होते हैं मिट्टी अच्छी पाई जाती है नदियाँ
भरी हुई हैं मछलियों से। स्रोत जमते नहीं हैं, और
उस प्रदेश को उस व्यक्ति के नाम से पुकारा जाता है
जिसने पीछे मुड़ने से इन्कार कर दिया।

यह वह व्यक्ति है जो भूल जाता है स्वतन्त्रता के भय के कारण को,
जो केवल याद रखता है कि कोई आक्रमण हमसे नहीं हुआ है—
सुरक्षा का पूर्णता का निश्चितता का; केवल याद है—
चैन से बैठ सकने की नितान्त असमर्थता का। •

[ 'दुघटना' से 'निर्बन्ध विचार' डेक के अनु० शान मार्टिन ]

# अफ्रीकी कविताएं

आठ दक्षिण अफ्रीकी कविताएँ
यूगाण्डा की तीन कविताएँ
नाइजीरिया की चार कविताएँ
मैडागास्कर की एक कविता
घाना की एक कविता
कोंगो की एक कविता
सनीगल की तीन कविताएँ



## दक्षिण अफ्रीका

**उईस क्रीग** — जन्म १९१०। पेङ्गुइन की 'एन्थॉलॉजी ऑफ़ अफ्रीकन पोइट्री' के एक सम्पादक।

**जेक कोप** — जन्म १९१३। कवि कहानीकार पत्रकार। केपटाउन से प्रकाशित मासिक 'कण्ट्रास्ट' के सम्पादक रहे। उपरोक्त एन्थॉलॉजी के सम्पादकों में एक।

**सी एम वान डन हीवर** — (१९ २–१९५७) पुराने कवियों में प्रमुख।

**गाई बटलर** — जन्म १९१८। रोड्स विश्वविद्यालय में अंग्रेजी के प्राध्यापक। कई संग्रह प्रकाशित।

**इन्ग्रिड जान्कर** — जन्म १९३३। नयी पीढ़ी की अत्यन्त तेजस्वी कवयित्री। एपार्थेड के विरोधियों में अग्रणी।

**राय मकनाब** — जन्म १९२३। लन्दन स्थित दूतावास में कल्चरल अन्चा। कई संग्रह प्रकाशित। दक्षिणी अफ्रीकी कविता की एक एन्थॉलॉजी सम्पादित की है।

**रूथ मिलर** — जन्म १९१९। एक संग्रह प्रकाशित।

**आनिया वान विक** — जन्म १९१३। प्रखर कवि। दो संग्रह प्रकाशित।

## यूगाण्डा

**कॉलिन राय** — यूगाण्डा के सफल कवि। लोरका का अनुवाद किया है।

**जोसफ ओ० मुटिगा** मकरेरे विश्वविद्यालय में पढ़ रहे हैं। कई प्रखर कविताएँ लिखीं।

**अस्वट ओ० ओंगारो** वकीलों का। फिर अध्ययन। तजस्वी कवि।

नाइजीरिया

**अइग होगो** प० नाइजीरिया में सेंट एण्ड्रूज कॉलिज, ओयो में अंग्रेजी के प्राध्यापक।

**क्रिस ओकिग्बो** नये कवियों में अग्रणी। रजत नियागा द्वारा सम्पादित 'ट्रांज़ीशन' में सहायक।

**वोल सोयिनका** कवि व नाटककार। रचनाओं में गहरी व्यथा और व्यंग्य।

घाना

**क्वेसी ब्रू** घाना की नवचेतना के प्रमुख कवि।

सेनीगल

**डेविड डायप** सेनीगल के प्रमुख कवि। कई रचनाओं का अंग्रेज़ी में अनुवाद।



# काले गिरिशृंग काली हवा • उइस क्रीग

काले गिरि शृंगों के ऊपर काली खाड़ी के पार
स्याह रात में काली हवा बहती है।
दैत्याकार चट्टानों की ओर श्वेत दाँत खाए सागर
किचकिचाता
झपटता है
आज भी बढ़ता और लौट जाता है।

मध्य निशा। तारा नहीं एक भी। अंधकार।
एक निर्जन सड़क खुलती है
बन्द समृद्ध घरों के पार्श्व में। और आसमान में
गरजती

समुन्दर पर चिल्लाती काली अंध हवा से आहत
मनुष्य अपने ही मस्तिष्क के मरुथल में
घिसटता है।

हृदय की कठोर शिला पर मथर जल की तरह
प्रवहमान
प्रेम विच्छिन्न तम विषाद और रुग्ण नैराश्य
केवल काली हवा बिछलता है—
वर्गों विश्वासों और महाद्वीपों पर
समुद्रों और जलयानों पर
जब कि अचानक सड़क की बगल से
अंधेरा चीरता एक प्रकाश उछलता है
और दूर दूर विचरता मस्तिष्क
घाटी के ऊपर इस ठण्डी सड़क पर लौट आता है
जहाँ आँखों में आग फुहार शीत पौधों के
झपट्टों-सी लगती और झिल्ली की चमत्कार आवाज़
गरजती हवा में खो जाती है।

किसी जर्जर कनस्तर से आग फूटती है
गिरती है फिर उछलती है।
वहीं अपयने मकान में आग

फटे कोट में प्रावृत्त एक काला पुरुष
अपने हाथ सेंकता नजर आता है।
चौकोन्नार सनसनाती हवा में
अभिवान्न फकता है। आवाज लौट आती है
और वह हँसता है श्वेत दाँतों की चमक
और चौड़ी काली हँसी।
यह अग्नि जिह्वा पुच्छल-तारे सी जलती है—
स्याह रात में अधूम ज्वाला।
यह निर्जन उजाड़
अब लोगों से भर गये हैं
और तुम्हारे प्रकाश में—
मैं चलता हूँ। ●

## यदि तुम लौट आओ • नैक कोप

यदि तुम लौट आओ
एकाकी आँखों से निकले, लौट आओ
धुँआरे दिसम्बर में
और बिखरे आसमान के मखमली मोम से
चुने गये मद हीरक रूप विचित्र
सम्मोहक नक्षत्रों को यदि
एक एक कर ढुलका दो,
यदि सूर्य को जलते आईने की तरह उठाय
आ जाओ तो मैं क्या कहूँगा ?

यदि तुम पुनः बालक हो जाओ
लम्बे क्षीण-गात बालक
धवल कुमुद फूलों की तरह हिमानी त्वचा
मेगनेशियम धातु-सा तुम्हारा शरीर आग भरा
यदि तुम गरजते सागर बन

पहाड़ी पर सजे सायरन यन्त्र और लघु तोपों की
गणना बन्द कर दो—तब भी मैं क्या कहूँगा ?

यदि गिरे हुए शिलाखण्ड पिघल जाय
और सरकते जहाजों की तिरछी चट्टानों पर
कोई सागर सोता न रहे
अतलान्तिक निश्वासों-सा रिक्त हो जाये
गिरजाघर स्वप्नों और प्रार्थनाओं से शून्य
और तुम कुमारियों के रहस्यों पर चकित होने
पास आओ
और रात के साये में नहरें जंगली बकरियाँ
गीली आँख उठाये दीख पड़ें,
यदि तुम्हारा हृदय फिर से स्पन्दित हो—
यह किसी फूल का आभास सिन्दूरी और नीलाभ
शब्दों को इन्द्र की अनुभावे
शारदीय सरिता पर जमी बर्फ से टकराने लगा
को पहचाने और तुम
वायु कुसुम—जड़हीन पुष्पों को
गंध सिंचे घास पौधों में खोजने आओ
तो मैं क्या कहूँगा ?

रत के लहरीले टीले
शोकाकुल हो चीखते हैं मेरे पदचिन्हों पर
यदि मैं उन्नत लजालु बरसा मेघों की तरह
नृत्य करूं
तो क्या मैं अपने में जनम-पुञ्जों को नहीं
                    बाँध सकूँगा ?
पाषाणी गुफाओं का रगिस्तान—चार फूलों का
ऊसर।
यदि तुम फिर कभी काँस की घड़ी से
समय देखोगे
पखुड़ियों पर मद्य और धान में रक्त होगा

शायद तुम सान्ध्य-अनन्त में हृदय की भयावह
            लालिमा फैला दोगे;
शब्दों के कारण ही तो मैं मौन हूँ
क्योंकि कहीं दूर मेरे ही शब्दों के
बीज उगा रहे हैं। •

## आहत ज़ुलू सरदार • सी एम वान डेन हीवर

हरित भूमि पर ताम्र वर्णांकित तुम्हारा देह,
घास की चमकती बालियाँ सुबह की ओस
ढुलकाती हैं यहाँ,
जहाँ तुम निश्चय हो—अपनी अन्तिम नींद।
दूधिया परों का तुम्हारा वसन काँप रहा है,
मानो अभी तक युद्धरत हो।
जब कि तुम्हारे पार्श्व में एक खूनी रेले ने
धूलि को सोख लिया है।
भाले के आक्रामक फन पर
तुम्हारा हाथ निर्जीव पड़ा है टेढ़ा और भूरा हाथ।

धुँधली गुफाओं में राजा तुम्हारी प्रतीक्षा करेगा
उसका हाथ आँखों पर छाया करने के लिए उठेगा, और वे
देखेंगी दूर दूर तक नीलाई में
जिधर तुम गये थे—युद्ध में।
वह धमधमाते कदमों और खिसकती ढाल की प्रतीक्षा
करेगा। प्रतीक्षा करेगा नृत्य रत टाँगों पर
श्वेत चमकती बैल-पूँछों की।
भयावह जंगली टाँग।
पहाड़ी ऊँचाइयाँ तुम्हें पुकारेंगी,
उजली रात में आग के समीप बैठ
वह जुलू-लड़की अकेली तुम्हारी प्रतीक्षा करेगी
और उसकी आँखें उगते हुए दिन को घूरेंगी।
पहाड़ियों के साथ चमकता सूर्य

चरवाहा को जगा देगा
उनके गीत सफ़ेद पहाड़ियों में कोहरे के साथ
बन जायेंगे। और फिर से
सभी जीएंगे हमने
जब कि तुम नहा होगे।
और जब बहादुर लड़ाके लौट आयेंगे
सब पहाड़ियाँ गगनाते मार्गों
चटचटाती धर्म डाला और सूय का भार अभिमुख
झलकते नुकीले भाला से
जीवित हो जायेंगा।
तुम साय रहो, अपनी गहरी नींद में सोये रहो
तुम्हारे पंख धूप और पानी म
छितरा गय हैं
शरार जम साय तवे-सा अब नहा रहा
और तुम?
घास का उगती बालियाँ अब भी गिरेंगा
पशु रभायगे, और जीवन पुकारगा
परन्तु तुम?
जहाँ तुम सोय हो नींद घूमती रहेगी। ●

## मैं ● गाई वटलर

मन्न शिशिर प्रकाश में चूमता वन।
दूर, कोहरे के रामा से ढका मू गिया चट्टाना के पार
उद्व लित, भारा सम्य उद्वग् समु" के पंजे।
धुआ उगलत विनाहित नगर यहाँ सूर्य का
समग्र आलोक पहल बिखरता है निष्कपट, धुनी किरणे
आँखा और चहरे पर झुक आती हैं
मेरे शीतल सुने हाथा को चूमती हैं।

मैं अपनी पीड़ा को स्वीकारता हूँ क्योंकि
मैं अपूर्ण हूँ, स्वत को तौल नहीं सकता,

बना नहीं सकता, न संयाजित कर सकता हूँ।
आयतन नहीं मुझमें भाड़ की शिला-सी हढ़ता नहीं,
एक स्पंदित उत्प्रेरक व्यक्तित्व का अभाव है
मेरे भीतर।

ओह यह परिक्रमित धरित्री और मानव हृदय
मेरे लिए अभी तक आवृत हैं अपरिचित हैं,
तुम्हें पाने के लिए
विनमित हो, मुक्त-इन्द्रियों से अभिमुख
स्वप्नों को ढककर शून्य के समस्त नगरों से
बाहर निकल, निसृत हुआ हूँ।

मैं बालक की भाँति जिज्ञासु बन अथवा
क्षति पहुँचाने वाले प्रणयी के अनुरूप घूमता रहूँगा।
मेरे उन्मुक्त प्रवाहों पर
सूरज सुख में या दुख में
आश्चर्य, क्रोध या चुम्बनों में ज्योति दे। ●

## मैं नहीं चाहता • इन्ग्रिड जोन्कर

मैं नहीं चाहता और अधिक मिलने वाले
न चाय पर न कॉफी पर, विशेषत ब्रान्डी के प्यालों पर
बिलकुल ही नहीं।

सुनना नहीं चाहता कि किस कदर वे
हवाई पत्रों की प्रतीक्षा करते हैं
मैं यह भी सुनना नहीं चाहता कि वे आँखों की
कुहासों में जाग्रत लेटे हैं
जब कि अन्य क्षितिज-से आरम्भ होकर सुख-नींद
सोये हैं।
और मुझे क्या करना है उनकी खोने पीड़ाओं को
जानकर

कि प्रभुत्व गर्भाशय हीन हैं तो प्रभुत्व को 'लुकेमिया
हो गया
कि यह बालक बिना बाजे गाजों के आया और वह
बूढ़ा जिसे लोग भूल गये हैं बहरा है।
हरे चकत्ता म मृत्यु आरोहण की भाँति
व लोग जो समुद्र तट के पास रहते हैं जैसे कि
सहारा म
मुर्दा चेहरों स ईश्वर की तरह जीवित होते हैं।
मैं केवल स्वत हा भ्रमण करना चाहता हूँ
अपने एकान्त क्षणों के साथ,
हाथ को छड़ी की तरह
जिसम विश्वास कर सकूँ कि
मैं अभी भी विचित्र हूँ। ●

## यूरोप और अफ्रीका • रॉय मेकनाब

यूरोप प्राचीन मल्लाह था
अभय समुद्रा से आश्वस्त
एशिया की भाँति ही अफ्रीका को भ्रष्ट करता रहा।
दो अमरीकी और सभी इण्डाज
एक पत्नी स सहवास करते रहे हैं पर
उसस कभी विवाह नहीं करते।

अफ्रीका एक शान्त नीग्रो युवती
पूर्ण तरासे अगा म मिला
केप के निकट टखने पकड़ने के हेतु
समुद्र के लाड़-प्यारा से उस प्रलोभित किया गया।

यूरोप उसका प्रमी था किन्तु सूर्य के नीचे प्रम का
अभाव था।
ऊपर हवा म एक बादल उठा
मिलावटी सन्धियाँ आरम्भ हुई थीं
समुद्र किनारे छिन्न क्रॉस लगाता है

तट म दूध धारा लहरा पर हमने
घुले अतिरिक्त घुले हवा सहश कए देखे
विराट समुद्र ने उठाया, हम लिया गोद में हाथों म
और हम खींचा।
हम बहुत गहरे लिया भगने के बाद अगला पार
बहुत हरा—विशद—एक कदम और
अपशकुनी ज्वार हमस दूर मर गया।
हमसे दूर—चमकदार दिन भी मरा
अलग बिल्कुल एक दूसरे से अलग, अजीब सागर को हमन
छोड़ा अपने ही अन्दर से। ●

## मृत • तानिश्रा धान ज़िल

कभी कभी मृत देखने से मुझे आघात पहुँचता है
यद्यपि कई है जो जीवन से बचे हैं
अपने को रिक्तता स आवृत्त किय हुए। आश्चर्य होता है—
क्या वे इतने कम परे हैं और परे रहने म ही
वे एक रास्ते बाँध दत हैं जावन।
केवल कुछ—फलात्मक निर्णयों से तक से जानते हैं जीवन खालना
कैम पवित्र चिह्नों स अब भी गुम रखा जा सकता है।
अभिन्नों को हाथों म बन्द कर देना, जब तक वह धोखा न दे
कई जिन्होंने कुछ नहीं किया नहा दुराग्रह को दिया
अपितु पाया अलग बन्धन आ पर्वतों को जानता था।
उस दिन पीनी वर्जीनिया खूब खिली
पत्थू पाइन का पत्तियाँ जमीन म धसी
यहाँ हत्यारा क लिए पर्वत म कोई भूमि नहीं
बधन क लिए कोई जगह नहीं
फिर भी संसार आनन्दमय है। ●

---

[ 'भटकाव' और 'मृत' के अनुवादक : गंगाप्रसाद विमल अन्य द० अफ्रीकी कविताएं डॉ० श्याम परमार द्वारा अनूदित ]

# अफ्रीका • कोलिन रॉय

स्याह हो तुम सुबह की आग भागी धरती को जलाकर
भूमध्यरेखिक धूप बनाने वाली उज्ज्वलता के साथ मे—

स्याह हो तुम तेज वाली मूसलाधार वर्षा में
प्रकाश का स्तम्भ सा गाड़ते हुए उस मस्तक सामने—
स्याह हो तुम चाँदनी में अकेले वृक्ष के नाच
मादल की लय पर नाचते हुए यौवन के नाच में—

स्याह हो ओ अफ्रीका तुम स्याह हो—यहाँ
जहाँ दर्जन भर अनाम माताओं के स्तन
सूखती है नाल नग्न—यहाँ
जहाँ समय की तरह यातना
अपना ही पीछा करती हुई घूमती है फाँसी है—

स्याह हो तुम ओ स्याह हो
तुम्हारी गति लय और तुम्हारा खून—सब स्याह है
एकाकार आत्म में मनहूस नींद में डूबे
या भयावह दौड़ते तूफानी पलायन में
—कहाँ से? कहाँ को?—अपनी गहनतम असंगतता में—

स्याह है कमर स्याह हैं आँखें
स्याह है बन्दर की खाल और खाल ओढ़े,
भालों और मशालों के साथ आदिम रस्म रिवाज की
अनाम रूप-मुद्राएँ—

स्याह है दिन और स्याह है रात
जहाँ पर अजनबी चलते हैं अकेले पगडंडी पर
ओठों पर रस्सी के कलाबाजों-सी मुसकानें सजा कर—

मैं भी हूँ स्याह ओ अफ्रीका
स्याह हूँ तुम से भी अधिक—तुमसे मैं जानता हूँ
तुम नहीं जानते हो इस तथ्य को
और मैं डरता हूँ तुम्हारी यातना से। •

भोगन दो तुम स्वयं को संक्रमण का काल
साँझ के पक्षी मन्थर गा रहे हैं
मधुरतम संगीत सनातन है अब तो सभी अदृश्य
और लघु कीटाणुओं के शोरगुल की तान, जो अब गा रहे हैं
मेढकों के अमगत स्वर में मिलाकर स्वर
निजी नन्हे से जगत में कहीं पर छिपकर,
भोगन दो स्वयं को सुख, उधर हानि रहित चीत
सड़क पर करते परदे उस ओर मासूम से खरगोश
लॉनों पर कुतरते घास नोचते हैं सब निडर होकर।
क्या करो तुम ? लिपट एकाकी बड़े जामा।
या संगिनी हो साथ जिसकी कमर पर हो हाथ
या फिर बढ़कर चुम्बन करो इस चाँदनी-से मधुर चुम्बन
और रातों को मधुर ताज़ी सुगन्ध रातों का—
भाग डालो जब कि सारे लोग स्मशान धरा में बाग
बैठे ऊँघते हैं धू धुआँती आग के नज़दीक।
मित्र अफ़्रीका यही है, जहाँ वर्षा या कि रातों का
भय है केवल खतरा इसलिए तुम रात में निकलो
मुक्त कर दो स्वयं को इन निकट दमघोंटू हवाओं से
गाँव से निकलो कि आधी रात का लो चूम
चौकसी बनाये रखे तुमको झींगुरों-चमगादड़ों की जाति
तारे और जुगनू स्वयं रोशन राह कर दें तुम्हारी। ●

## प्रत्युत्तर ● अल्बर्ट वो ओंगारो

ऊपर वहाँ स्वयं सर्वशक्तिमान,
एक वृक्ष पर
पीड़ा और प्यार से परिपूर्ण
हमको मुक्ति देते।
यहूदी—वे प्रश्न पूछते हैं ?
पहले अपनी ही रक्षा करो।
यूरोपीय—वे हमको दिखाते हैं गम्भीर मुखमण्डल

भगवान् खुद हमारे लिए यातनाएँ सहता है ।
कहा जाता है यह सभी हमदर्दी में ।
वे फकीरों—वे मन में खिलखिलाते हैं
जब तुम पूछते हो पानी के लिए
कितना स्वाभाविक है यह हँसी-मजाक,
मुसलमान—वे मुस्कुराते हैं
बस एक और पैगम्बर ।
हिन्दू—वे चकित होते हैं
मगर वे चिन्ता नहीं करते ।
कम्युनिस्ट—वे कहते हैं
उसका कोई अस्तित्व नहीं ।

सब कुछ हमारा है
पाप दरिद्रता पुण्य और सम्पत्ति ।
पूजक—वे आराधन करते हैं
पत्थर नद-नदी और पेड़ों का
सिर्फ जीव हैं ।
क्या ये प्रकट नहीं करते हैं
समानता का कोई तत्व
पाप के सिवाय
जिसके लिए तुम वहाँ लटके रहते हो ।
फिर मर जाते हो और वे
सभी कहा करते हैं
चलो हम कोई पाप करें ।
वे पाप करते हैं, करते चले जाते हैं ।
और तभी तेज़ी से कोई आवाज़ आती है,
जो सुनायी नहीं देती फिर भी आ जाती है
मैं हूँ तेरी पुण्य भावना और
मैं कहती हूँ कि तुमने किया है पाप
अपने भगवान के विरुद्ध ।
आज्ञा पालन के लिए
वे सभी घुटनों के बल झुक जाते हैं,

हे भगवान, मेरा पाप क्षम्य है
मेरा पाप मानवोचित था हे भगवान।'
और फिर मन में
'नहीं मैं तो मौत के समय पश्चाताप कर लूँगा
क्योंकि मुझे पुनः पाप करना है।'
इस तरह जीवन को जीवित रखा जाता है।
उधर कोई मरता है,
इधर कोई जन्मता है। ■

[ युगांडा की कविताएं राजीव सक्सेना द्वारा अनूदित ]

## रीति-हिंसा • मइग हीगो

कोई जानवर जीवित न रहेगा
नदियाँ सूख जायेंगी
गोलाकार मुद्राएँ टूट जायेंगी
और सम्मुख आयेंगे गिद्ध बाढ़े ~ ~ ।
पवित्र वसन्त तीव्र कामनाओं से रक्त दूषित है ।

हमारे द्वारा पैदा 'बीज-पौधा' चट्टानों पर परिपक्व,
छोटी पत्तियाँ पीड़ा में चरित
काले वक्षों से आवृत कुमारी देवियाँ—यहाँ लाल भट्ठियों में,
प्रज्वलित अलावों में, भूने मोठे शिकार खोजती हुई
मैं शमन करने वाले उनके 'वूडू' • नृत्य सुनता हूँ
और उनके पिघलते हुए प्रसन्न करते हुए चालि में तनाव को
व पवित्रस्थल के पुंसत्वहीन भक्तों को दुःख चिह्न दिखाने
आये हैं । •

## मूक बहनों का गीत • क्रिस ओकिग्बो

हम छोटे सुन्दर हैं
हम छोटे सुन्दर हैं
द्वारों से बाहर
एक रिक्त प्राकृतिक दृश्य में

बिना स्मृति हम यत्न करती हैं
हम में से हर एक
अपने ही देश की मिट्टी के पात्र हैं
परन्तु अग्राह्य धून के नहीं ।

---

• 'वूडू'—नीग्रो तथा अन्य अफ्रीकी जातियों का एक रस्म नृत्य ।

यहाँ केवल नमक-भू है
पाली रेत-तरंगों पर चमकती हैं स्मृतियाँ
हम वहन करता है
हमारे संसार में प्रवाहित
हमारे संसार में जो समफल गीत गया
यह गीत हमारा राजहंस गीत है
यह गीत हमारी साँसों का स्वैच्छिक प्रतीक है।
तुम्हारा कोई गीत राजहंस गीत नहीं
हर साँस को अपनी ध्वनि रहने दो।
यह गीत हमारा राजहंस गीत है ।

यह गीत हमारे संवेगों का धुप है
तुम्हारा मौन रात्रि हवा में फैल गया
इस गंध में बिखरने दो गाताखोरों के सुरील गीत
यह गीत हमारा राजहंस गीत है ।

हर गीत तुम्हारी उत्तेजना का मोह है
परछाई छायाएँ जैसे लम्बी अंगुलीनुमा
हवाएँ तुम्हारे मूत्रों से ठाढ रही हैं ... ...
यह गीत—नमसाडल का संगीत है। ●
[नाइजीरिया की एक कविता, रूपान्तर विमल कुमार अग्रवाल]

# टेलीफोन वार्ता ● वोल सोयिनका

किराया तो लग रहा था संगत और स्थिति
निरर्थक थी। मालकिन सौगंध खा रहा था कि वह रहता है
उस घाट से अलग। कुछ और नहीं रह गया था
केवल अपना राज़ कहना था। 'मैडम', मैंने बताया,
'मैं सहन नहीं कर सकता कि यात्रा बरबाद'' हाँ—मैं हूँ एक अफ्रीकी।'
एक मौन। भद्रता की दबाव से बनी हुई शिष्टता का
मौन संचारण। और वह स्वर जब आया तो
लिपस्टिक का पन चढ़ा सोने से मढ़े हुए लम्बे से
सिगरेट होल्डर के पाइप से सुसज्जित। मैं पकड़ गया बुरी तरह

और धरती
कदम्ब के पाँवों में
बँधा रह जाता है।
फिर
देशों में घूमते दिक्‌चक्र में
रङ्ग ऐसे घुले हुए रंग
हर कहीं बिखर जाते हैं
शरीर फूलों की गन्ध में घुल जाता है।
और धरती पाँवों से छूट जाती है
रूपों आकृतियों से हीन
काल के उस अनन्त विस्तार में
गन्ध के रन्ध्रों से जो स्वर उठते हैं
वे अभाग्य होते हैं
सूर्य उन्हें कमल-नाल की तरह
खण्ड-खण्ड कर देता है
जिनके बीच के तार अदृश्य होते हैं।
अथाह जलराशि में डूबी
धरती की तरह
अँधेरे में सब ओर से बन्द आँख
उन खण्डित स्वरों को देखता है,
उन्हें सुन नहीं सकता,
और जो उन्हें सुनता है
या सुन सकता है
उस अँधेरे को वे आँखें
देख नहीं पाता। ●

# सारनाथ की एक शाम

(कवि त्रिलोचन के लिए)

इस किनारे तो
ये आकाश के सरगम
खनिज रंग हैं
बहुमूल्य अतीत हैं
या शायद भविष्य

तू किस
गहरे सागर के नीचे
के गहरे सागर
के नीचे का
गहरा सागर होकर

खिंच गया है
अथाह शिला से केवल
अनिद्य अवण्य मछलियां के विद्युत
गुम्फ मनन हैं
अपने सुख के लिए
(सुख तो व्यय में ही है
और कहाँ
युग दर्शन
मित्र
छन्द का अपना ही
छन्द है
सर्वोपरि मधुर मुक्त
और कितना एकन्द्र बट
प्रेम
अथवा मौन अधिक
यद्यपि व्यभिचार ही आधुनिकतम
काव्य बना है आज

और आलोचना के डाक्टर
(उन्हें मनोज भी कहते हैं)
शब्द का परिष्कार
स्वयं दिशा है
यही मेरा आत्मा हो
आधी दूर तक
तब भी
तू बहुत दूर है बहुत आगे
त्रिलोचन

एक कोलाहल जो कल्पना में भरा हुआ है
सुनकर
तू विक्षुब्ध हो हो उठता
क्या उपनिषदों का शोर
उसे दबा पाता

वरुणा के किनारे एक चक्रस्तूप है
शायद वहीं विश्व का केन्द्र हो
वहीं कहीं
सुना तो है
आधुनिकता
डूब रही है
किसी कापल के
ओंठ पे उभरी
प्यास के
महासागर में
तो फिर क्षोभ क्या

ये शताब्दियाँ
सॉनेट से मुक्तछन्द बनकर
संस्कृत वृत्तों में उन्हें बाँधा सहज ही लगभग
मैं मन ये आवारा बंधा हुआ है अन्तर
सरगम के अट्टहास में

ओ शक्ति के साधक सम्यक पथ के साधक
तू धरती को दोनों ओर से
थामे हुए ओर
आँख मींचे हुए ऐसे ही मूँद रहा है उसे
पाल मद से

तुझे केवल मैं जानता हूँ
क्योंकि

मैं वही
उसी धरती में लोट रहा हूँ उसकी
ऋतुओं की पत्तों सा बिछा हुआ मैं
उसकी ऊष्मा में
सुलग रहा हूँ अपनी गहरी
शान्ति के लिए

एक वासंती साम झलक जो मेरे
अंक से छीन कर चाँद लुका लेता है
खींच ले जाती है प्राण मेरा
उस पार ओर
उस पर भी है तेरी दृष्टि

आन्तरिक प्रशान्त
गंगा के किनारे का वह पथ
मौन ऊष्मा। •

• शमशेर बहादुरसिंह

# बुखार में कविता •

श्रीकान्त वर्मा

मेरे जीवन में ऐसा वक्त आ गया है जब
खोने को
कुछ भी नहीं है
मेरे पास—
दिन दोस्ती रवैया राजनीति
गपशप, घास
और स्त्री हालांकि वह
बैठी हुई है मेरे पास
कई साल से।
क्षमाप्रार्थी हूँ मैं काव्य से
मैं जिसके सामने निहत्था हूँ
अपंग हूँ—
मुझे न किया न
प्रस्तावित किया है
न पग।
मंच पर खड़े होकर
कुछ बेवकूफ चीख रहे हैं
कवि में आस्था रखता है
सारा देश।

मूर्खों! देश को खोकर ही
मैंने प्राप्त की थी यह कविता
जो किसी की भी
हो सकती है
जिसके जीवन में वह वक्त आ गया हो
जब कुछ भी नहीं हो
उसके पास
खोने को
या न उम्मीद करता हो

न अपने से छल
जो न करता हो प्रश्न
न ढूंढता हो हल।
हल ढूंढने का काम कवियों ने ऊब कर
सौंप दिया है
गणितज्ञ पर
और उसने राजनीति पर।

कहाँ है तुम्हारा घर? अपना देश खोकर
कई देश लाँघ
पहाड़ से उतरती हुई
चिड़ियों का झुंड
यह पूछता हुआ ऊपर ऊपर
गुजर जाता है
कहाँ है तुम्हारा घर?
दफ्तर में? होटल में? समाचार पत्र में?
सिनेमा में? स्त्री के साथ
एक खाट में?

नाव
कई यात्रियों को उतारकर
वेश्याओं की तरह थकी पड़ी है
धार में।

मुझे दुख नहीं मैं किसी का नहीं हुआ।
दुख है कि मैंने सारा समय
हरेक का होने की
कोशिश की प्रेम किया
प्रेम करते हुए स्त्री के कहने पर
भविष्य की खोज की
और एक दिन
सब कुछ पा लेने की तरह" पर
लिखा एक द्वार एक

डाइंग रूम।

भविष्य वर्तमान के लाउंज की तरह
कहीं आकर
खुल जाता है।
कोई
कोई आता है।
सुनाई पड़ता है किसी के
पैरों की चाप·
कोई मेरे जूतों का माप
लेने आ रहा है।
मेरे तलुए घिस गये हैं
और फीतों का चाबुक
हिला-हिला
मैंने आसपास की
भीड़ को
खदेड़ दिया है
भगा दिया है।
औरों के साथ
दगा करती है
दुनिया,
मेरे साथ मैंने दगा किया है।
पछताया नहीं।
यह एक कानून था जिसमें से होकर
मुझे आना था।
असल में यह एक बहाना था
एक दिन
अयोध्या से
जाने का।
मैं अपने कारखाने का
एक मजदूर भी
हो सकता था।

मैं अपना अफ़सोस
खो सकता था
बाज़ार में सान का।
बेचैन हो सकता था
कविता सुनाने को
फिर से एक बार इस
और उस और उस
पाने को।
लेकिन एक बार उड़ जाने के बाद इच्छाएँ
लौट कर नहीं आतीं
किसी और जगह पर
घोंसले बनाती हैं।
विधवाएँ बुदबुदाती हैं
रंडापे पर
तरस खाती हैं
बुढ़ापे पर।
नौजवान स्त्रियाँ
गली में
ताक झाँक करती हैं।
चेचक और हैज़े से
मरती हैं बस्तियाँ
कैन्सर से हस्तियाँ
अकाल रक्तचाप से
कोई नहीं मरता
अपने पाप से।
धुआँ उठ रहा है कई माह से।
दिन चला जाता है
मार कर छलाँग
एक खरगोश-सा।
बन्द होने वाली दुकानों के
दिल में रह जाता है कुछ-कुछ
अफ़सोस-सा। ●

# अन्य भारतीय कविताएँ

•

बगला, उर्दू,
मराठी, गुजराती,
पजाबी, अंग्रेजी
मलयालम, तमिल,
कन्नड तेलुगू,
उडिया, राजस्थानी कविताएं

•

मैं अपना अफसोस
दबा सकता था
बाज़ार न जाने को।
बेचैन हो सकता था
कविता सुनाने को
फिर से एक बार इस
और उसे और उसे
पाने को।
लेकिन एक बार उड़ जाने के बाद इच्छाएँ
लौट कर नहीं आतीं
किसी और जगह पर
घोंसले बनाती हैं।
विधवाएँ बुदबुदाती हैं
रंडापे पर
तरस खाती हैं
बुढ़ापे पर।
नौजवान स्त्रियाँ
गली में
ताक-झाँक करती हैं।
चेचक और हैज़े से
मरती हैं बस्तियाँ
कैन्सर से हस्तियाँ
वकील रक्तचाप से
कोई नहीं मरता
अपने पाप से।
धुआँ उठ रहा है कई माह से।
दिन चला जाता है
मार कर छलाँग
एक खरगोश सा।
बन्द होने वाली दुकानों के
दिल में रह जाता है धुक-धुक
अफसोस-सा। ●

# अन्य भारतीय कविताएँ

बंगला, उर्दू,
मराठी, गुजराती
पंजाबी, असमिया
मलयालम, तमिल,
कन्नड़, तेलुगु,
उड़िया, राजस्थानी कविताएँ

मैं अपना अफसोस
हो सकता था
बाजार में लाने को।
बेचैन हो सकता था
कविता सुनाने को
फिर स एक बार इस
और उसे और उसे
पाने को।
लेकिन एक बार उड़ जाने के बाद इच्छाएँ
लौट कर नहीं आतीं
किसी और जगह पर
घामले बनाती हैं।
विधवाएं बुड़बुड़ाती ह
रंडापे पर
*तरस खाती हैं*
बुढ़ापे पर।
नौजवान स्त्रियाँ
गली म
ताक-झाँक करती हैं।
चेचक और हैजे से
मरती ह बस्तियाँ
कैन्सर से हस्तियाँ
बकौल रक्तचाप से
कोई नहीं मरता
अपने पाप से।
धुआँ उठ रहा है कई माह से।
दिन चला जाता है
मार कर छलाँग
*एक खरगोश सा।*
बन्द होने वाली दूकानों के
दिल में रह जाता है कुछ-कुछ
अफसोस-सा। ●

# अन्य भारतीय कविताएँ

बंगला, उर्दू,
मराठी, गुजराती,
पंजाबी अंग्रेजी,
मलयालम, तमिल,
कन्नड तेलुगू,
उड़िया राजस्थानी कविताएँ

## पहली कविता

विनय मजूमदार

अंधेरे में खाने दो —सभी की यही इच्छा है
पता क्या है, फल है या मिठाई या शराब—
वयस्का मुग्धा या प्रौढ़ा सिद्ध-यौवना
किन्तु हाय मेरी रसना
प्रणय प्रसंग के पहले ही हो गयी रूप
गन्ध रस से मूर्च्छित जड़। कभी मुझे लगा था,
कि हीरे की चकमती हुई आंखों से
स्वयं को प्रतिबिम्बित देख रहा हूँ—मत्र,
जाग्रत वासना की स्थिति में भी
नहीं देख पाता हूं विकसे हुए बसे हुए फूल।
क्या देखूं ? मानसी बनाओ क्या ?
लगता है, चांदनी नहीं है अंधेरा मुंह बाये है
और, चारों ओर काली दरारें खिलखिला रही हैं
और में एक अबोध शिशु
किसी वृद्धा की गोद में छिपा सुन रहा हूँ
प्रेतों की कहानियाँ। •

## गुप्तचर

शक्ति चट्टोपाध्याय

जैसे खिड़कियाँ टूट जायेंगी, इतनी तेजी से
मुझे अपने आलिंगन में भरकर
गम मनाओं से दागकर मेरी छाती, बार-बार
चला गया समय। और अब प्रति क्षण
बंधे हुए पागल घोड़े की तरह पश्चाप
हर दिशा के नीचे पत्थर पर बजती रहती है।

गुच्छवर अपना परिचय दो,
और तोड़ो किसी एक फूल का नाम कह जाओ,
कह जाओ नहीं तो देखते ही यह छुरी
तुम्हारी कांति के गुब्बारे में छेद कर डालूँगा।

मैंने उसे चूम कर देखा है। नहीं है यश,
यश नहीं, सम्मान भी नहीं केवल
गर्म सलाखों का चिरस्थायी आलिंगन—
और, थकी हुई उदास वरयात्रा के प्रति
एकान्त मोह—मुक्त।
सोचता था बीमार सिर्फ देह है, मन नहीं।
सोचता था, इच्छाओं का मन्दिर
और जंगल यहीं है मन नहीं।
जो भी हो इसी खिड़की के पास खड़ा रह जाऊँगा
सारे दिन सारी रात यों ही बिताऊँगा। ●

# नारी-नगरी

सुनील गंगोपाध्याय

उसे बुलाओ और कहो इतनी गहरी रात के बाद
नहीं दिखाये अपनी खुली छातियाँ नीली रोशनी
और सड़कें-गलियाँ अब तक क्यों जगी हैं?
यह शहर सोना नहीं जानता है फिर,
टेबल और पालना के पास पड़ा रेंगता क्यों है?
यह कलकत्ता-शहर!
घर के साथ छान और खाना पकाने के सिवा
सारे काम औरतें जानती हैं मगर,
सारे काम गलत जानती हैं, इस शहर के ड्रेनेज
और हार्डबोर्ड की तरह—दूर तलक
छतियों में थम जाता है, अधर में
अचानक में इस मकान के पास आते ही ठहर जाती है।

चुप हो जाती है मरी हुई झिल्ली।
यह शहर सारे काम जानता है वेश्याओं की तरह
कुत्सित नालियों पर गुलाब के पौधे जमाना—
भी एक बड़ा काम है।
ठण्डी और नंगी देह पर अनगिनत मर्द सोये हैं
राम-कृष्ण का नाम जपती रहो
उसी को बुलाओ और पूछो और कब तक
इसी तरह सोये रहना होगा इसी तरह—
नीमतल्ले में, असेम्बली में जासूसी किताबों में
फटी हुई जेब में कब तक जेबकतरों का हाथ
जाता रहेगा? ●

# अनुभव

मानस रायचौधुरी

तुम्हारा शरीर अक्सर चुप ही रह गया। सिर्फ मेरी ये
उंगलियाँ, झरे हुए पत्तों की तरह सूख गयीं
और युद्ध नहीं हो सका गर्म अंधेरे में। और युद्ध
नहीं हो सका। बुरा नहीं हुआ
बातचीत की बेबसी खिड़कियों में डूब गयी रोशनी,
सड़कों पर हजार-हजार पाँवों की धूल
क्या तुम्हारी बाँहें सवाल बन गयी थीं? क्या?
दूसरों का जीभ का स्वाद हम नहीं बनें
नहीं बनें दूसरों की बातचीत।
बुरा नहीं हुआ अगर वह कुछ नहीं हुआ,
जो उंगलियाँ नहीं होती हैं। ●

उर्दू कविताएं

# कल

रफ्त सरोश

कल क्या होगा ?
दुनिया एटम बम का सुरमा बन जाएगी
याकि समन्दर एटम बम के जहर का
अपने जाम म भरकर पी जाएँगे
कल क्या होगा ?
यह तुम सोचो
तुम बेफ़िक्र
फ़ुरसत में हो
मैं तो एक एसा पक्षी हूं
जिसकी किस्मत
गुलशन गुलशन
सहरा सहरा
उड़ना है और दाने चुगना
आज की खातिर ! ●

# तुम्हारे खत

निदा फाज़ला

कल तुम्हारे खत
लिप्यन्तरण रईस अजमरी

वो खत जो तुमने लिखे थे कभी कभी मुझको
मैं आज सोच रहा हूँ उन्हें जला डालूं !
बुझा बुझा-सा चला आ रहा हूं ऑफ़िस से
दिमाग गुम है जलते हुए तवे की तरह
नईफ़ हाथों से फिर फ़ाइलों के गारों में
उदास दिन का हिमाला गिरा के आया हूँ
सुलगता आग-सा सूरज धरा के आया हूँ !
बदन निढाल है उस नौजवाँ सिपाही-सा
कई महीनों से औरत मिली न हो जिसको
गुनाह जिस्म को जन्नत मिली न हो जिसको

यह गीतकार निगार फ़ाज़ली जिसे तुमने
कभी नशिस्ता में देखा था गुनगुनाते हुए
ख़यालो—फ़िक्र की कौसो कुज़ह छिपाते हुए
हवा-ए-वक़्त से एक बुलबुला-सा फूट गया
ग़मे हयात के पत्थर पे काँच टूट गया

थके बदन को फ़राग़त चारपाई आना है
बजाय याद के अब मुझको नींद आती है। ●

## इल्तजा

शहरयार

कहाँ हो कहाँ हो
नई सुबह की मेहरबाँ नर्म किरनो
मेरा जिस्म मुझसे बग़ावत पे आमादा है
काँपता है मेरा रूह
आओ बचाओ
मुझे शब के ज़िन्दाँ से बाहर निकालो
मैं दिन के समुन्दर की गहराइयाँ नापना चाहता हूँ। ●

## नींद

जावेद कमाल

नींद आँखों में है कम-कम मुझे आवाज़ न दो।
जाग जायेगा कोई ग़म मुझे आवाज़ न दो।

नीम ख़ामोश है नाले रगे जाँ का हर तार
तार हो जायेंगे बरहम मुझे आवाज़ न दो।

बाद मुद्दत के ज़रा दिल को क़रार आया है।
जाने क्या दिल का हो आलम मुझे आवाज़ न दो।

यूँ भी रफ़्तारे दिले ज़ार है मद्धम मद्धम
और हो जायेगी मद्धम मुझे आवाज़ न दो। ●

---

१ इन्द्रधनुष २ पक्षी ३ कल ४ सिपाही ५ अधूरे

# ग़ज़ल

राही मासूम रज़ा

ज़िन्दगी के नाम पर मरना पड़ा
फिर भी यह सौदा बहुत सस्ता पड़ा।

ग़ैर खुश हैं दोस्त भी मारे गये
हर निशाना आपका उलटा पड़ा।

लोग यह समझे हम उनसे डर गये
हमको चुप रहना बहुत महँगा पड़ा।

तिश्नगी[1] बढ़ती गई बढ़ती गई
राह में शबनम मिली दरिया पड़ा।

धूप में रहकर भी गाये जिसके गीत
हम पे कब उस ज़ुल्फ़ का साया पड़ा।

क्या सुनायें साहिल-ए दरिया-ए[2] शौक़
रास्ते में प्यास का सहरा[3] पड़ा। ●

इन्तज़ार नींद, ग़ज़ल
(लिप्यन्तरण : कुँवरपालसिंह)

---

१ प्यास २ प्यार का सागर ३ जंगल

## लघ्वारण्यकोपनिषद्

प्रभाकर माचवे की तीन कविताएँ

कोरे कागज
वाणी गद्‌गद
चित्त बेखबर
सत्य वध । •

## परोपजीवी

खायें कैलिफोर्निया का मक्का
पियें ताशकन्द की वोद्‌का
घर की इस रोटी का
दुतकारा फेंका ।

आत्मप्रकाश बरजें
आँखों पर स्वयं ही बाँध
इस्पाती शीशा
और लड़खड़ाते दौड़ें
मृगजल के पीछे । •

## दुख का हिम

निष्पर्ण
नितान्त नंगे
पेड़ों के पिञ्जर
सहस्रों शाखा भुजाएं
टेरतीं आकाश को
हिम को बरसने दे—
प्रस्तुत हैं हम सब
झेलेंगे सह लेंगे ।

लेकिन यह अंकुर
बोलो तो करें क्या ?
यह अभी खड़ा है
पत्तों का छप्पर
उसने न देखा है ।
आत्मा के अंकुर को
दुख का हिम याद नहीं । •

## अभंग*

वा० भ० बोरकर

राह किनारे बैठा कोई सूरदास गाता है
दिया-दिशा में जल में फैला भगवा रंग
प्रकाश की गति से पल भर में
आसमान-सा हो जाता है उसका सरल अभंग ।

भीग रहा है एकतारा आँसू की भर लागी
जहाँ का वहाँ जल मछलियों का जमकर रह जाता है

* छन्द विशेष अविच्छिन्न ।

जल्दी जल्दी जाने वाला राहगीर वह कोई
बीच राह म वक्स होकर खोकर रुक जाता है।
जान भिखारी पात्र दया का छोटा सिक्का
डाल दिया है उस पर दया दिखाकर
और काम पर हक्कन आँखें भाग रहा वह आगे
गायन को मन म धारे बिन अभग को दुतकारे। ●

अभिसार क्षणों की वह सुगंध
और
धीमे धीमे झरती हुई
आसक्ति की वह
रस धार। ●

—अनु अनिलकुमार

# देर से आई बरसात

आ० रा० देशपाण्डे अनिल

●

देर से आई हुई बरसात को
हथेलियों पर झेलें,
पलकों पर होले सहेजें
माथे के पसीने में मिलाए
सिर म सीचें और उसकी आर्द्रता
पीठ पर धीरे धीरे गलने दें।
सूखे पड़े हुए ओठ खोलकर
उस ऊपर ही ऊपर चूमें पी लें।
देर स आई हुई बरसात को
उपालम्भ न दें और ढूँढें उसके दोष
मसलन उसका बहक जाना झूठे वादे करना
बहाने बनाना नियत समय पर चूक जाना
और न ही बतायें उसे अपनी शिकायतें,
जैसे राह देखना अधीर हो उठना
मन में भाँति भाँति की शंका-कुशंकाए करना,
घबराना खुद से ही कुनमुनाना
बस तो
क्षितिज की बाँहें पसार कर
दुलार प्यार से छाती स लिपटाए
और रंगीन पर बिछाकर
उसके साथ
गाटियों का मजेगार गल गर्जें। ●

अनु निकर सोनवलकर

# किसी एक बरसात में

गिरीश प

●

किसी एक बरसात में
लिखे गये थे अनगिनत प्रम पत्र
प्रणय वर्षा से भीग हुए
मैं अनंत दास
कभी समाप्त न होने वाले य आश्वासन
और टूटते हुए मन को
दी गई सान्त्वनाए
पानी म भरपूर नहाई हुई
यह विरह की लम्बी रात
और यह परायापन
आकाश म फैले हुए
काले बादलों जैसा,
भीगे अंधियार म एक दूसरे को
टेरने वाली दर्द भरी आवाजें
कण कण भीगी हुई माटी की तरह
थके हुए अंग सारे
सर्द हवा की तरह बहकर आती हुई
बचपन कर दन वाली याद
इस अकेलेपन म
मन प्राण म भर जाने वाली

## यहाँ भी

यौसफ मेकवान

●

अंधकार का मुलायम कम्बल ओढ़े
सोया यह शान्त पंथ
या कि कितने ही पदयात्रियों की
कथा लिखा कोई ग्रंथ।
दोनों ओर वृक्षों की यह माल
मानो पत्तों की मर्मर के रूप में
कोई आखर बाँच रहा है।

यहाँ
बीच में किसी बैताल-सा
वाहनों के शोर को श्वास में समोता
खड़ा पेट्रोल पम्प ?
नीलरंगी-काँच की दीवार पर
सो रहा प्रकाश
पास के पार्लर में तेजी से दौड़ रही हैं कार।
Happy Motoring

अन्दर ध्यान देता हूँ
पंखा घूम रहा है—उसे जरा भी चैन नहीं
कैलेण्डर में
तारीख के पन्नों की
हल्की सी सिहरन
मैं दृष्टि से अनुभवता हूँ
यह हल्की सी सिहरन प्रतिध्वनित होती है
यहाँ—भी—शहर में। ●

## अश्वत्थामा

अब्दुल करीम शेख

●

स्टेज के पिछवाड़े
यहाँ ग्रीनरूम में मैं मात्र मित्रों से मिलता हूँ।
तुम्हारा श्राद्ध करने निकला मैं—

मृत्यु—
मुझे उसकी अत्यधिक आवश्यकता है
साथी।
मृत्यु को चुराने
मैं रात-दिन नकाब ओढ़ भटकता हूँ
फिर भी वह कहीं मिलती नहीं।
मित्रों से बिछुड़ा खण्ड खण्ड
मैंने मजे की जिन्दगी बिताई है
तुमसे तुम्हारे घर पर मिलते जुलते।
जब तुम शय्या पर लेटो तब
दो क्षण बादलों को धकिया कर
दहकते सूर्य की तीक्ष्ण सतह से छूटे
बाण की तरह
तुम्हें बेधते शब्द।
जब तुम शैया पर लेटो

तब
मुर्दे द्वार में जो करते हो
मुर्दे नेत्रों से जो देखते हो
मुर्दे ओठों से जो बोलते हो,
वह सब समझ चुका मैं
खेल समाप्त होते ही
ग्रीन रूम में जाकर नकाब उतार देता हूँ।
अपनी दहकती आँखों से मैं आईना
निरखता हूँ
और अमावस की रात में
आँसुओं की प्याली उतार कर

जैसे नग्न तारे चमकते हैं
वैसे ही शब्द मुख से बाहर आते हैं
और छन्दों का कवच पहन कर
किसी बिल में जा घुसते हैं .. ..

मानो मैं क्षण प्रति क्षण
छन्दों में खाल उतारता हूँ।
अपने कानों जो सुनते हो
अपनी आँखों जो देखते हो

मृत्यु—
यहाँ उसके लिए पर्याप्त स्थान है।
विपुल विनाशिता से
अंकुरित कोमल बीज
साथ
मुझे उनकी जरूरत है
यहाँ
इस मौनरूप में मैं मात्र मृत्यु से माँगता हूँ। •

# असहाय कवि

हेमन्त देसाई

•

कविता की लीलामयी वाणी में
और हो ता
मौनपर्तों की हिल्लोलमयी लय में
अभिव्यक्त होने को
कितनी ही अनकही बातें
वन कुसुम में घुटघुटाती गंध सी
मेरे मन में ज्वार भर रही हैं।

श्मशान में
खोपड़ी के इर्द गिर्द भटकते
कुत्तों की लालसा का।

गमकती के हौले हौले पड़ते कदमों की
लुकी छिपी पीड़ा का
आत्मघात करने जा रहे पीड़ित व्यक्ति के
मन में चल रहे कातिल संघर्षों का
अभिव्यक्ति दे सकूँ तो कैसा ?
आयुष्य की धार पर बैठ
वृद्ध की निस्तेज आँखों में चमकते
शैशव के स्वप्न
सपेरे की टोकरी में विवश बन्द
विषहीन और रोष विहीन
सर्प-सी जवान मन की लगन
बाललीला करते कृष्ण की
बेढंगी आकृति की तरह
हृदयहीन शिशुओं के कण्ठस्थ होने को
बेचैन हैं।

ऐसे कितने ही नये नये
कविता-प्रसंग
सुनिबद्ध होने को
मुझे रात दिन सताते हैं।

और फिर भी
मेरे घर की दीवार पर
सिर पटक पटक कर क्षत विक्षत होती
विनाशप्राय संध्या की मोनी किरणों की
व्यथा का मैं अनसुना कर देता हूँ
तथाकथित मंगल प्रभातों की सुबकियाँ
सुनकर चुपचाप बैठा रहता हूँ।
झर रहे फूल का थमने में जाता नहीं—
भेस धर कर क्या ?

सम्भव है इन सबको अभिव्यक्ति देकर
मैं कृतकृत्य हो जाऊँ
किन्तु यहाँ तो ऐसा

बहुत कुछ होता रहता है
होता रहा है और अभी होगा—
न जाने कब तक ?
यूँ तो यहाँ दुख है मृत्यु है
और मृत्यु तुल्य जीवन है
किन्तु इस सबको मार
पृथ्वी की तरह धारण कर पाने को
शक्ति कहाँ है ?
और सभी कुछ कह पाने योग्य
ध्वनि भी कहाँ है ?
यहाँ वह सत्य (अन्याय की डोर से जकड़ा
मुख में दम्भ का ढूंढा भरे मूक बना)
मस्तक विहीन किसी पशु की आत्मा-सा
रात दिन मुक्ति के लिए तड़पता है।
इसके लिए मैं कुछ कर नहीं सकता ?
कुछ नहीं कर सकता।
अन्ततः तो मैं भी मोर की तरह
नाचते हुए
अपने इन मद पैरों को देख देख कर
आँसू ढुलकाता हूँ
शब्द शब्द शब्द
व्यर्थ मेरे शब्द व्यर्थ मेरी वाणी
यदि मेरे आँसू कभी शब्द बन उड़ जाएं ●

# धब्बा

दिलीप जवेरी

●

पोली दीवारों में रिस कर
वर्षा के पानी ने दीवारों पर धब्बे
बना दिये हैं।
मैं तुम्हारी ओर देखता हूँ—
तुम्हारी भूरी आँखों से बिल्ली के नाखूनों जैसी
किरनें फूट रही थीं
तुम्हारी अंगुलियों के केवड़े-से कटीले
किनारों को देखते हुए
तुम्हारे वक्ष के दो पत्थरों के स्थान पर
या तुम्हारे पेट में—
जहाँ भविष्य में कई डिम्ब बुलबुलाएँगे
काल की केंचुल से निकलते क्षण की
एक एक इल्ली जिसके मस्तिष्क को कुतर
कर पोला करेगी
और जिसकी दृष्टि की दीवारों को
वर्षा भिगोयेगी—
सभी कुछ मुझे धब्बों सा दीखता है।
यहाँ शीशे में अपने आपको देखता हूँ
यहाँ भी एक बड़ा धब्बा है।
और सूर्योदय से पूर्व ही रात होने
वाली है। ●

पंजाबी कवितायें

# गंदा खयाल

कृष्ण अशांत

●

कुछ दिनों से एक गंदा खयाल
खजैल कुत्ते-सा
मेरे विचारों की भट्टी में आकर
बैठ गया है।
सोचता हूँ—
ये पतिव्रत की प्रतीक मेरी पत्नी
चाँद जैसे बच्चा सहित
यदि किसी दिन अनायास मृत्यु की
गोद में सो जाय
तो
वह लड़की मेरे जीवन में
फिर से आ जायगी—शायद ! ●

# निमत्रण

तारासिह

•

मुडेर पर लटकता हुआ
गुलाब का फूल
मेरी पहुंच से दूर है।
यदि
न तोडा गया ऋतु तो आयेगी
पर इसका
रूप बुझा जाएगी।
मैं क्यूं न जगा सूं
उम्र की रात
यह चिराग
दिल की मुडेर पर रख कर। •

# होटल एक मजिल

सुखबीर

•

होटल म बैठा हू
चाय की चुस्किया में
अनुभव कर रहा हूं उमस।
बगरे शब्द आवाजो क बोष
टनोदे साय हुए
बगरे कसैली गघ उकताहट।
कुछ एक मजों पर चाय क कप है
और गुनगुने पानी के गिलास
मजों क इर्द-गिर्द
मैली चाय जैसे चेहरे
गुनगुने पानी जैसे आखें
यह होटल
सड़क क किनारे का एक पडाव
शहर की भाग-दौड म खड़ा।
भटकता हुआ कोई राही हो
यहाँ आता है
तल्खी पीकर
तल्खी बढ़ा कर
चला जाता है।
कुछ आने वाला के लिए
यह होटल एक मंजिल है
कुछ चेहरे यहाँ रोज नजर आते है
मेरे लिए
यह होटल एक लम्बा सफर है
जिसे मैं रोज तय करता हूं। •

# युग्म

स्वर्ण

•

एक क्षण
जब अनायास थम गई हो
ब्रह्माड की गति।
जैसे रुक गई हो समय की धडक।
तुम्हारे कपोलो पर
हमार मिलन क ताजे निशान
मरे अधरों पर तुम्हारे प्यार की लालिमा
सांसो की गुथी हुई आवाज
और बाहुओं की कोमल जजीर
सुगध का रंग बिखर कर, चारा तरफ फैल
गया है।
आकाश की सतरगी आभा
एक पक्षी अपने कोमल परों को खोल रहा है
आह य क्षण—
समय के कोमल परा स
उतार कर बांध लू
समय का पक्षी तो हाथ से निकल ही
जाएगा। •

## एक रङ्ग-चित्र

पी० लाल

●

आँखें दर्द में और एक ब्लाउज़ ।
एक मुस्कराहट राह पर आती हुई
( लेकिन कैसे अल्फ़ाज़ ! वह लिये गये
कैसे अल्फ़ाज़ ! )
फिर भी मुहब्बत का एक दिन होता है
अपना एक शिल्प था ।

बताओ किस तरह देख पाएँ ये धुँधले लैंप
नहीं साड़ी का सुर्ख़ शोख़ रंग नहीं
— बीते बहारों की तरह सिकुड़ा हुआ,
सोया हुआ दर्द !
किस तरह देख पाएँ वे अल्फ़ाज़, जो
तुमने कहे
जो मैंने कहे ।

बेहतर है, कि यह असालतन कायम
है हमेशा
कि स्याया है वर्तमान में बीता हुआ ।
महसूस करो कि कैसे इसके रंग
पिछले अँधेरे को उजागर करते रहते हैं
और मुझे पता है (अगर तुम जानना चाहो)
कहता है अब भी मेरा प्यार
सिर्फ़ यह एक दर्द ।

आँखें नहीं मुँह भी नहीं सुलगते होंठ नहीं
छरियाँ सीना नहीं नहीं स्याह जुल्फ़ियाँ
सिर्फ़ यह एक दर्द ! ●

## पशुपतिनाथ-टेम्पुल

पद्मनाथ शमशेर

●

भीख माँगना सबसे बेहतर गुनाह है
सबसे ख़ूबसूरत
मैंने यह अपने आप सीख लिया ।
मन्दिर में घड़ियाल बजें तो निकर
सम्भाल कर दौड़ो
टोपी सीधी कर लो तिरछी कर लो
माथे पर जाम पर लो—
वह सबसे आख़िर में
तुम्हारे पास आयगा ।
'मेरी बहन पागल हो गयी है' 'मेरा बाप
लन्दन के मिलिटरी कैम्प से ख़त नहीं
भेजता'
'मेरी माँ अफ़ीम मेरी माँ ~'
निकर सम्भाल कर खड़े रहो रुके रहो
वह तुम्हारे पास आयगा ! ●

## मैनहटन-स्ट्रीट

वी० वी० पनिक्कर

●

मेरा कैमरा खो गया था मेरे दोस्त की
स्कैच-बुक ।
फिर भी हम जुलूस के साथ चल रहे थे
उस नाइट-क्लब तक ।
तालियाँ पीटने की आवाज़ हुई ।
भीड़ टूट गई
पुलिस उठा ले गयी शहर से
माचिस की बुझी तीलियाँ
दो गोरी लड़कियाँ पेटीकोट उतार कर
नाचने लगीं । मेरा कैमरा खो गया था
मेरे दोस्त की स्कैच-बुक ! ●

# रिफ्लेकशन

सुनीता बनर्जी

•

पिघलती हुई काली आँखों की गहराई में
अभिव्यक्ति। सुन्दरता
जो अपने नाखूनों से खुरचता है दर्द!
एल्बमें कितनी तेजी से भागता है
हवा पर किसी पेड़ का लचीला डाल
पर नहीं,
कि फल मिलें।
पहचाने हुए का ही फिर से जानने की
बरकरार मुसीबत—
अनजान अब भी उतना ही अजनबी
उतना ही दूर! शरीर
चारों ओर से पकड़ा हुआ और दर्द में
अभिव्यक्ति नहीं केवल बीते हुए की
परछाइयाँ! •

# ४२ वीं कविता

रजनी माहन्ती

•

इस उम्र में आदमी बूढ़ा नहीं होता
क्योंकि
अब भी कुछ चुने हुए लोग
दीवार घड़ी के कोनों में मरे हुए
गिरगिट बनकर
चिपके जाते रहते हैं वक्त बेवक्त!
आदमी इन लाशों को क्रम में बाँधता है
क्योंकि
मरे हुए गिरगिट रंग नहीं बदलते
कविता को उम्र बीत जाने का डर भी नहीं!
वक्त के साथ और आदमी अपने क्रम में
वक्त से अलग अलग टँगा रह जाता है। •

# परिवर्तन का एक चक्र

नारायण चिन्तामणि महाशब्दे

•

हे प्यार
क्या इस नये परिवेश का ही ऐसा है दबाव
कि हमें बहुत कुछ भूलना पड़ रहा है?
बहुत सारा भूलों को करना पड़ रहा माफ़?
पहले तो कभी हमारे मन में नहीं
आए ऐसे खयाल?

तो क्या वह दुनिया जिसमें रहते थे हम
कोई दूसरी दुनिया थी?
जिसने ढक लिया था समूचे आकाश को?
उस वासनाओं का अंत कितना सुखद
होता था

हमारे अरक्षित छप्पर पर
महा बरसती थी कोई आसुरी आँख
और एक पल के लिए भी
नहीं होती थी अनुभूति अकेलेपन की
पर अब तो लहरों से बिछुड़ा हुआ तट
ही हमारा आश्रयस्थल है
जिस पर हम रेत के अपने मनचाहे
घरौंदे बनाते हैं
पता नहीं किस शक्ति ने हमें कर दिया
ऐसा सम्पन्न
कि हमारे सपने भी टिकाऊ कर जड़ हो गए?
परिवर्तन का एक चक्र पूरा हो गया है शायद
या शायद समय की मनोवृत्तियों में से
किसी एक का ही यह परिणति?

कौन जानेगा?

फिर भी
बांध के तड़कने की दरार
दिखाई देने लगती है साफ साफ
तब हमें बहुत कुछ भूलना पड़ता है
सभी जगह, सभी स्थितियों में।

( अनु० दिनकर सोनवलकर )

## देवमाल-१

राम महाबली

●

यम अपनी बड़ी बहन से कहता है —नहीं
अब और नहीं जंगल-कानून।
हम गोश्त भून कर खाएँ कमर के
गिर्द पत्ते बाँधे,
गुफा के अन्दर रखलें पत्थर के हथियार!
यम अपनी बड़ी बहन से कहता है —नहीं
अब और नहीं जंगल-कानून।
मैं नीले चेहरे वालों के गिरोह से
छीन लाऊँगा
शिकार के दोस्त कुत्ते
और ऐसे फल, जो कभी सूखते नहीं
सड़ते नहीं
और तुमसे भी थोड़ी जांघों वाली औरत
जो मेरे साथ बर्फ काटकर
नीचे की तलहटियों में जाएगी
चली जाएगी।
यम अपनी बड़ी बहन से कहता है —और
बड़ी बहन की खोफनाक हँसी के दर्द से जंगल
हँसने लगता है। बर्फ पिघलनी है
बर्फ पिघलती रहती है
और नदी बन जाती है तलहटियों में आकर
—बड़ी बहन! ●

## दीवार

नयनतारा सहगल

●

सफेद दीवार से अचानक दो
काली आँखें निकलती हैं
और फन पर गिरकर जलने लगती है।
जैसे किसी नीग्रो लड़की की नंगी देह
बनारस-शहर में या जोहन्सबर्ग में!
दीवार पर लेकिन लहू का
एक धब्बा भी नहीं ●

## अब कोई मकसद नहीं

मोनिका वर्मा

●

मैं कभी रेत की धूप और जंगल की आग में
हिरनों की तरह भागती रहती थी।
अब सितारों की बंधी हुई चाल में भटकती हूँ
वक्त का अब कोई मतलब नहीं अब
कोई मकसद नहीं रह गया है।
अक्लमन्दों की जमात भीड़ का चारा
खाती है।
लेकिन, मेरा घर मेरा दिमाग, मेरा दिल
और मेरे हाथ—एक मुझे हुए गुनाह को
खामोशी का इज़हार करते हैं। ●

(अनु० राजकमल चौधरी)

## सम्बन्ध

निसिम इज़िकिएल

●

मैं कभी समझ नहीं पाता हूँ
क्या है सम्बन्ध
प्यार करने

और प्यार होने में
एक शारीरिक सम्बन्ध
और जननेन्द्रि
यद्यपि एकात्मता
मौन के आनन्द तर्कों में देखी जाती है।
क्या यह दर्शन के आनन्द से अधिक
शुद्ध नहीं है ?
क्या यह सचमुच आनन्द है ?
या कि यह मात्र आध्यात्मिक अनुभूति है।
और इसलिए सच है ?
शायद बाईस या आयु से अड़तीस तक
हजारों बार,
विवाह में
और उसके अलावा
यह प्रश्न जागा है।
एक बार फिर, आज रात
मैं इसे दुहराता हूँ
औरत मेरी बात पर मुस्कराती है
और अपने कपड़ों के साथ
पर रख देती है।
शायद यह औरत जानती है!
क्या बाइबिल में भी
यह नहीं कहा गया है
कि इसी प्रकार
औरत चीन्ही जाती है।
प्यार करने वालों के बोध ज्ञान का
आदान प्रदान होता है।
होगा यह बात समयानुकूल नहीं है।
या इसे चन्द मिनटों में समाप्त कर देने का
क्या भय हो सकता है ?
जब कि रात इतनी लम्बी है ? ●

# रोटी और स्वातन्त्र्य

अनुसूया आर० शानोय

●

उन्होंने कहा
एक रोटी खाओ
और उत्सव मनाओ।
चिन्ताओं को हवा में उड़ा दो।
निराशाओं और भूलों पर
पछतावा नहीं
यह तो एक मनःस्थिति है जो
गुजर जाएगी।
क्या हुआ यदि एक पस्त-कटा
रक्त-स्रावित हृदय
चुपचाप कहीं अकेले में बुझ जाय ?
क्या आदमी कोई ईश्वर होता है ?
क्या हुआ यदि जेल की छतों के
पीछे गुनगुनाया मस्तिष्क
धीरे धीरे गल जाय ?
स्वतन्त्रता —यह तो एक
खोखला शब्द है
हवा भरे गुब्बारे-सा
एक निरुद्देश्य आवारा
अपनी रोटी खाओ
काम करो
और सन्तोष करो
उन्होंने उत्तर दिया
रास्ते के खच्चर
रोटी की बात नहीं सोचते।
किन्तु मानव का जन्मसिद्ध अधिकार है
एक भूख के शान्त समाप्त होते ही
दूसरी भूख जाग उठती है
अर्थपूर्ण कर्म और स्नान का।
यदि स्वतन्त्रता ही रोटी की कीमत है

तो उससे अच्छा है
एक बन्धन मुक्त हाथ में
भीख का प्याला ले लिया जाय !
हमारे आगामी कल को सवारने की
बनाने या बिगाड़ने की इच्छा
सिंहासनित दासत्व से भली है।
ताकि मानव की न कुचली निश्चय आत्मा
घोषणा कर सके
'मैं अपनी भूख का भी स्वामी हूँ।' ●

(अनु० मनमोहिनी)

मलयालम कविताएँ

## ये मशाल

वलोप्पल्ला श्रीधर मेनन

●

ये मशाल थामो
हे रक्तिम नवल भुजाओ !
ये मशाल है सदियों से
पुरखों के मंगलमय पथ की।
जब चलते थे वन में
टकराकर पत्थरों से
यह वह्नि शिखा आई थी
मृदु भरी तलवारों-सा।
अन्धकार भागा
कंपित पैरों में
लपटों की हँसी में
स्वर्ग ने शीश झुकाया।
यौवन मद भरे
उन शूर-वीर हृदयों में
हजारों जिह्वाएँ पसारती
बढ़ रही थी यह मशाल
काम के सत्य पथ से,
टकराकर बाधाओं को।

जंगल जलाकर था
धान को बाद दिया
लोहे को पानी बना कर
सिरजे थे औजार
ज्ञान की ज्योति जलाई
दिये कलाओं को प्राण
शक्तिशाली आत्मा को
दर्शन के नव पंख दिये
प्रगति के झंडा को
नभ में था फहराया,
लम्बी लम्बी रातों में
भव अरुणिमा भरी। ●

(अनु० जी० गोपीनाथन्)

## नन्हा मुँह

वलोप्पल्ली श्रीधर मेनन

●

थी कभी नहीं
जब हम दौड़ पहुँचे उस पवन में
जिसका हम करते पालन
गत संध्या में देखी
वह कुसुम-कली
क्या खिल गई अब तक ?
हाँ नहा ने तकों में
हम धुँधल प्रकाश में
देख रहे थे तब
'ले जीत गया हूँ बाला मैं—
देख ले वृंत पर मुस्करा रहा है
मानो हिंडोले में शिशु है।'
सुने लिया उसको
मृदु हँसी के साथ
बोली प्यार भरी वाणी में—
'तू आया इतनी जल्दी में !
क्षण में चिन्ताकुल नयनों में
मार मार मौन रही तू

फिर लौटे हम हम उस सूने
अपने घर म जहाँ
न था बच्चा और पालना ही। ●

( अनु० एन० चन्द्रशेखर नायर )

## बढ जा मुन्ने ! आगे

बालामणि अम्मा

●

माँ की प्यारी गोद से
लो उसका लाडला उतरा नीचे।
डगमगाकर बढ़ा दीवार के सहारे
लाँघ कर देहरी पहुचा दालान म
खुशी कुतूहल परेशानी
व्याप्त चेहरा पर बढ़ा के।
'मुन्ना माँ का आँचल छोड
खडा रहा अब हो निर्भय।
चला अकेला अपने आप
काँपते पैरों खिलते मुह।'
कठोर दीवारों से टकरा कर
लाल को चोट न लग जाय
जलते अगणित दीपा क
उस आँच न लग जाय।
बहुत पुराने इस घर के हैं
लाखों कमरे तहखाने।
कितना उत्सव होगा सबमें
मुन्ना रमता जब बढ़ जाय।'
'सीढी मंजिल तय करने को
नव यात्रा का रस लेन को
लायेगा यह मुन्ना धीरज
निश्चित अब कुछ दिनों में।'
बढ़ जा मुन्ने ! आगे अब तो
कितना रंग है। कितनी शोभा !
तेरा स्वागत करने कितने —
नव-नव भाव खड़े हैं अब तो !
तेरे नेत्रा म चमका है
मादक मधुमय नव जीवन।
अपने पाँवा चलने वाले
देखा निर्भय घूमने वाले
सारे अग जग के तत्वों को
हस्तामलक-से जानने वाले
नक्षत्रों के दीपा को भी—
ज्योतित और बुझाने को
जिन हाथा म अब ताकत है
अग्रज वे सब देख रहे हैं।
तेरी रखवाली वे करते,
तेरे पथ से विघ्न हटाते
तेरे अनजाने ही तुमको
वे सम्बल पहुँचाते हैं।
बढ़ जा मुन्ने आगे माँ भी
जी भर आशीषें देती है॥ ●

( अनु० के० सी० सुकुमारन नायर )

## निशा-कुसुम

श्रीमती सुगतकुमारी

●

गाता हूँ शत बरसों से
एक तन्त्री बाला
अपना तम्बूरा बजा बजा कर
हाय ! तेरे ही गीत
चलते फिरते नित !
ओर नहीं छोर नहीं
इस रास्ते का कहीं
अगर रुक जाऊ
गला कुछ भर लाऊँ
तो सारी आँखों को
गीला कर दू ?

दीखती है भाई शाम
पक्षी लौटे हैं छोड़ आसमान
वृक्षों की डाली के झूला पर
फटी जाती है सोने की चादर
मुझे बितानी है रात कहीं
नीरव तम में राह खो गई
दूर कहीं कहीं दीखता है
दीपांकुर एक ।
शंकित हो खड़ा रहा तनिक
खिला गगन सरोवर में तब
चाँद का कमल
कमलिनी की तारिका भी निकट
पोंछ दिए अपने आँसू
फेर तन्त्रिया पर
उंगलियाँ गाने लगा
लो मैं डूबा तेरे ही
करुणा के आलोक में
स्वर से ही आऊँगा
इस धूप में कुम्हलाए
ये मेरे गुँथे फूल
विकल हो जाएँ चाहे
पर अपने प्राणों में
इन गीतों को भर कर
लाऊँगा मैं विरही पथिक
हे स्वामी तेरे ही चरण !

(अनु० एन० चन्द्रशेखरन नायर)

तमिल कविताएँ

## भागो मत !

पुदुम पित्तन्

ओ दुनियावालो !
भागो मत !
अमरता का वर पाया
वीणापाणि का विनयी विधेय
मधुरवाक् कवि कोकिल
मैं नहीं हूँ
भागो मत !
गगन के शोभन सपनों को
सजधजकर, गढ़ रचकर
सुनाने वाला 'सत्यवादी' कविशूर
मैं नहीं हूँ ।
सच कहता हूँ कसम खाकर
रसना पर मेरी
सरस सरस्वती भण्डार का
सौभाग्य नहीं चमत्कार नहीं !
तुम-जैसा ही यह मैं भी
अदना सा आदमी हूँ देख लो ।
मानता हूँ तुम-सा मैं भी
उत्साह उमंग उद्वेग व उद्योग से
झूठी-सच्ची गढ़ लेता हूँ
गप्पों-गढ़ंतों के बल पर
तुम्हें फुसलाकर ठगाकर
—हाँ अगर भोले तुम ठग जाओगे
तो पैसा बेबाक उगाह लूँगा ।
बस्ती के पश्चिम में
पनघट के निकट जो दीख पड़ी
उसे असुलभा अरम्भे (रम्भा अप्सरा) कह
फिर उसे सपना साबित कर
शब्दबद्ध कविता काव्य बना दूँगा
—अमर अनुपम !
बस मुझे दाम के लाले न पड़ने दो
अगर तुम कहोगे कि—
अनिन्द्य रमणी की नहीं चाहिए
सुन्दर सरस प्रेम कथा
चाहिए तो यही अब मुझे—
—तो, मैं तुरन्त यों निवेदन करूँगा
'ओह ! जी हाँ जो आज्ञा ।
यह दासवर तैयार है ।

पत्थर को प्राणवान् बनाकर
करान्त काल-सा प्राणरक्षा कराकर
जीती जागती । के उद्भाप मन्दिर
दोखी-दम्भी के नाम अनगिन
कहो चाहिए कितने ?—
अभी सिरजकर अर्पित कर दूं
तुम्हारे अमल चरण-कमलों में !
अजी ! ठहरो
अपनी हालत कह दूं
आज पैसा कुछ बचा है ।
पर भविष्य में मुझे ममम्म ध्यान पाकर
कृपया न छिप जाओ दौड़ अपनकर
भागो मत !
तुम्हारे आगे न पसारूंगा हाथ—
अजी जरा ठहरो न !
इस सब के ऊपर
मेरी इक विनती है
मेरे अन्तिम-अपुनर्भव अन्तर्धान के बाद
मेरे हित यश का का डंका बजाकर
गली गली घर घर दर-दर चलकर
चन्दा वसूल न करें, तंग न करें लोगों को ।
मेरी स्मृति की सीमा बांध कर
पाषाणखण्ड की भव्य मूर्ति बनाकर
मुझे खड़ा न कर दो
न पूजो न नाचो न मनाओ ही !
यह भी न कहो फिर मत रोओ—
स्वर्ग का अमर देवघर
इधर आया—अवतरा ।
पर हाय ! कैसे सहूं ?
समय में यदि नोचा हो
स्वधाम लौट चला—स्वर्गीय हुआ !
यह सब मुझे न चाहिए ।
इतनी कृपा करो तो कृतकृत्य हो जाऊँगा ।
मुझ अभागे को छोड़ दो छोड़ दो !
चाहो मूंग भिगाने
अलसाये दिल को बहलाने
जीर्ण जर्जर कथा या गाथा,
पौराणिक वृत्तान्त में अघटित घटना को
बुद्धिभ्रष्ट राक्षस
यदि कोई कहता—लिखता
तो वह सब-ही,—आदर्श हैं अनूठे !
स्वर्गीय कल्पनाएँ हैं !
वे सब जगतीतल के उद्धारक
तारक मन्त्र हैं पावन-पुरातन !
अजी ये तो मोक्ष-कपाट खोलनेवाले
असुलभ सरस साहित्य हैं !
यह सब तुम लोगों को
प्रभा प्रतिभा प्रचेतना की
सब सबके निधियाँ हैं विभूतियाँ हैं
खैर अब काम की बात हो
वाणी की माने कौन ?
दो-एक कथा माँगने आये हो ?
तो यह लो जोड़ी दो रुपये ।
साहब प्रेम कहानी रंगीली
यदि चाव से चाह पाये हो
तो कहे देता हूँ अभी साफ-साफ
अण्डा-ग्वालो रकम ऐसी है हाथ भर !
यदि आचार विचार की ।
मतानुगतिकता या पथ-मत धर्म-दीन की
गाथा चाहते हो साहब पीसो वालो
तो दर है स्थिति-गति-व्यक्ति के अनुसार
हाँ अभी कहे देता हूँ—
दर न घटेगी कम न करेगा
बात पक्की है अन्साधन्सा नहीं ।
बहलाकर फुसलाकर हमें
चकमा देना कभी न होगा ।
पैसा रखो समक्ष हमारे
फिर साकार सदन का मोम सा —
सो यही यह
काल-कवलित कभी न होगा,

दीखती है भाई शाम
पक्षी लौटे हैं छोड़ आसमान
वृक्ष की डाली के झूला पर
फटी जाती है सोने की चादर
मुझे बितानी है रात कहीं
नीरव तम में राह खो गई
दूर कहीं कहीं दीखता है
दीपांकुर एक ।
दीपित हो खड़ा रहा तनिक
खिला गगन सरोवर में तब
चांद का कमल
कमलिनी की तारिका भी निकट
पोंछ दिये अपने आंसू
फेर तन्त्रियों पर
उंगलियां गाने लगा
सो मैं डूबा तेरे ही
करुणा के आलोक में
स्वर ले हो जाऊंगा
कल धूप में कुम्हलाये
ये मेरे गुंथे फूल
विकल हो जाएं चाहे
पर अपने प्राणों में
इन गीतों को भर कर
लाऊंगा मैं विरही पथिक
हे स्वामी तेरे ही चरण ! ●

(अनु० एन० चन्द्रशेखरन नायर)

तमिल कविताएं

## भागो मत !

पुदुम पित्तन्

●

ओ दुनियावालो !
भागो मत !
अमरता का वर पाया
वीणापाणी का विनयी विधेय
मधुरवाक् कवि कोकिल
मैं नहीं हूँ
भागो मत !
गगन के दामन सपना को
सजधजकर गढ़ रचकर
सुनाने वाला 'सत्यवादी' कविसूर
मैं नहीं हूँ ।
सच कहता हूँ कसम खाकर
रसना पर मेरी
सरस सरस्वती झंकार का
सौभाग्य नहीं चमत्कार नहीं !
तुम-जैसा ही यह मैं भी
अदना सा आदमी हूँ देख लो ।
मानता हूँ तुम-सा मैं भी
उत्साह उमंग उद्वेग व उद्योग से
झूठी-सच्ची गढ़ लेता हूँ
गप्पों-गढ़तों के बल पर
तुम्हें फुसलाकर ठगाकर
—हां अगर भोले तुम ठग जाओगे
तो पैसा बेबाक उगाह लूँगा ।
बस्ती के पश्चिम में
पनघट के निकट जो दीख पड़ी
उसे अनुपमा 'अरम्भै' (रम्भा अप्सरा) कह
फिर उसे सपना साबित कर
छन्दबद्ध कविता काव्य बना दूँगा
—अमर अनुपम !
बस मुझे दाने के लाने न पड़ने दो
अगर तुम कहोगे कि —
अनिन्द्य रमणी की नहीं चाहिए
सुन्दर सरस प्रेम कथा
चाहिए तो यही अब मुझे—
—तो, मैं तुरन्त या निवेदन करूँगा
ओह ! जी हां जो आज्ञा ।
यह दावेदार तैयार है ।

युग प्रवतन से उथल-पुथल से
उपेक्षित नही होगा।
ग्रजी भागते क्यो हो ?
सुनो भाई !
मैं भी तुम्हारे सरीखा ही
ग ना सा ग्रादमी हू दस सा !
विश्वास पात्र हूँ मनसा-वाचा-कर्मणा भी
सुनो जी मेरी बात
ग्रर ! भागो मत ! ●

# फरियाद

कम्बदासन

●

कली चमली की मैं रही
वह समीर बसंत का ग्राया
स्पर्श किया पुलकित किया सुख पाया।
प्रमालाप रसीन महक उठ
संद्रा जब मेरी टूटी विहस उठी !
मैं रही मधमाला बिखरी बिछुडी
वह ग्रा मिला विद्युत विनोदी
फैलादी माहक मुस्कान लूट लिया !
ग्रावेगा का जब दमन हुग्रा
मनुष्य सुग पाया
मौनिष श्यामल काया मेरी गल गयी
पानी ही पानी हो चली
झर झर बरस गयी !
बलखाती बहती मैं दरिया थी वनमोहिनी,
उमको मरतरगें थिरक उठीं मेरी छाती पर
सामन्य से हुसल तक
सुख-चैनका ग्रगार हुग्रा
जीवनधारा गायब हुई
चिर सु र सुख स्वप्न हुए,



ग्रब विरहिणी हो बहती जाती हूँ प्रकृति मे
उस छलिया के संग को ढूंढती फिरती हूं ! ●
(ग्रनु० र० गौरिराजन)

# कर्मफल

कम्बदासन

●

विधाता ने सृजन किया पारावार का
मीन मकर के नितु किलकार करें खलें पलें
फिर निरखा स्वधाम से तरंगाकुल सागर को—
हाय ! कैसी निराशा ! विफल हुई रचना।
बिछा रक्खा मछुए ने जाल
मधुमक्खी क छत्ते-सा
सृजन-सुमना को फसाया
बटोरा-कर लिया ढेर !
हाट सज गयी क्रय विक्रय की—
उत्तरभरी चाल को
सख विधाता का ह्रास
दिल धधका दहक उठे नैन छटपटाय ग्राप
फिर—
छिप गये ग्रंधकारम गहनतर वारि की नीली
चादर से ! ●

# तिमिर

भारती दासन

●

दौड़ भाग कर लड़ झगड कर
कमा-बटोरकर खा-पीकर,
ग्रौर थककर—
जब ग्रलमान लगता है जीव जगत्
उस भरकर स्वयक म

मीलमणी से विपुल भवन में
छिपा जाते हो ममता से !
हे स्नेह के उन्मीष
हम आभारी हैं तेरे ।
भू से स्वर्ग तक व्यापा है
तेरा तन घना कजरारा
तू बदल लेता है बारम्बार अपना वसन
दिन का का परिधान है सुनहरी चादर
धुवल रात का वसन है धवल दुकूल
उस पर रंग बिरंगे बूटे सुन्दर ।
एक दिन पूछा दिनकर से
'जाते कहाँ हो वडी त्वरा से ?'
उत्तर आया तिमिर को भगाने ।
'भाई जल्दी चलो । मेरा प्रोत्साहन था ।
भारकर भूमकर आगे बढ़ा
सदुन हुआ तमिस्र को हटा दिया
पर तू रहा सवव्यापी ।
तुम्हारे तम पटल में वह भौंरा-सा हो गया ।
खद्योत' का नाम सार्थक भी हुआ ।

तेरा अवतार हुआ आकाश के साथ
तेरे रूप प्रतिरूप जल-थल-गगन में
नील-नील फैले हैं
तू माया बनकर
[प्रति वस्तु के साथ] लगा रहता है
तू घट घट वासी है सवव्यापी है !
उठी नासिका के छिद्रा में
खंजन नयना की चारु कोरों में
कमनीय करपुटों के गड्ढा में
तेरी सहचरी छाया सोहती है सुहानी
सुन्दरिया का सौन्दर्य बढ़ता है
तेरे छाया स्वरूप से !

हे अंधकार ! तेरा वैभव
चतुर चितेर ची-हते-पहचानते ।
चिन विदुषा का उद्घोष है—
ज्ञान का प्रतीक है प्रकाश
हाँ जी हाँ ।
तम है अज्ञान का वहिरूप
हाँ जी हाँ !
पर एक बात भूलते—
अज्ञान ज्ञान का बोध कराता
जिज्ञासा जगाता उद्धार करता
ज्ञान कभी अज्ञान सिखाता ?
सीख कोई मिल सकती ज्ञान से ?
कभी नहीं ।
अज्ञान सहज है सवव्यापी
सीख बोध का पथदर्शक
तू ही नहीं तेरा प्रतीक भी श्रेष्ठ है
वंद्य है !
हे तिमिर ! तू प्रकाश से बढ़कर है !

(मनु० दक्षिणामूर्ति)

# हमारा देश

महाकवि सुब्रह्मण्य भारती

•

चमक रहा उत्तुंग हिमालय यह नगराज हमारा ही है।
भू पर जिसका जोड़ नहीं है वह नगराज हमारा ही है।
नदी हमारी ही है गंगा प्लावित करती मधुरस धारा।
समता इसकी नहीं धरा पर यहाँ कहीं है पावन धारा?
श्रेष्ठ ग्रंथ जो जगती के हैं पार नहीं जिनकी महिमा का
अमर ग्रंथ वे सभी हमारे उपनिषदों का देश यही है।
हम से बढ़कर कौन धरा पर यह है भारत देश हमारा।
सब मिल अब यशगान करेंगे यह है स्वर्णिम देश हमारा।
यह है देश हमारा भारत वीर महारथी भरे जहाँ पे
यह है देश मही का स्वर्णिम मुनिगण करते वास जहाँ पे
यह है देश हमारा, जिसमें गूँजे गान मधुर नारद के
यह है देश हमारा भारत सर्वोत्तम सब वस्तु जहाँ के
यह है देश हमारा भारत पूर्ण ज्ञान का शुभ्र निकेतन,
यह है देश जहाँ पर बरसी बुद्धदेव की करुणा चेतन
अति महान् जो भव्य पुरातन यह है भारत देश हमारा
नहीं हमारे सम है कोई गूँजेगा यह गान हमारा।
विघ्नों का दल चढ़ आये तो उन्हें देख भयभीत न होंगे
अब न कभी हम दीन-दलित हो हीन दशा में पड़े रहेंगे
नीच स्वार्थ की सिद्धि हेतु अब कभी न गर्हित कर्म करेंगे
पुण्यभूमि यह भारत माता जग से अब हम भीख न लेंगे
हम सदा ही देती है यह मिसरी मधु फल सारे रसमय
कदली चावल अन्न सभी जो देती हमको क्षीर सुधामय
आर्य देश यह उन्नत भू पर गूँजेगा यह गान हमारा
कौन करेगा समता इसकी महिमामय है देश हमारा!

अनु० 'भारतीभक्त'

# समुद्र मोहिनी

अरविंद नाडकर्णी

●

समुद्र हसता था दुग्ध सम फेन हास में
चारों ओर की शाखों के चोंचों की ध्वनि
चिड़ियों की चहक व घरू-नाच गधव गीत
पेड़ पेड़ पर पड़नेवाली पुष्प-वर्षा की
एक तान
रंग बिरंगे पुष्प गुच्छों से प्रस्फुटित पिचकारी
जल की मंजुल ध्वनि
सब मिलकर एकरस हुआ था समुद्र
हास में।
यह जगह कौनसी ? देखा क्या ग्वाल ?
दो वृक्षों से जनमी कुबेर संतान की जगह।
अजगर वंधुओं के घमंड साल उठ नरेशों
की जगह।

चट्टान से उठी हेमवती की जगह
इसके जानकार उस मेरु-गिरी से पूछ
बरस बरसों से देखते खड़े हुए उस
महान् महिमा पुरुष से पूछ,
और अपने ग्वाल चित्त का समाधान
कर ले।
अरे देख ! यह नृत्य समारोह हर कहीं।
उस सागर के सलिल में लहर लहर घूम
उठ उठ मार रही है कलैया दूर दिगंत तक
विश्व को नचाने वाला यह संजीवनी रस
बह रहा है हर जगह निर्झरिणी की तरह
समुद्र के ऊपर से उछलकर !
आह समुद्र !
विश्वव्यापी समुद्र-लहर !
मैं बुड्ढा मटरे में प्राण गाड़कर
खा रहा था होटल का आइसक्रीम
लूट रहा था मजा सिनेमा की प्रेम-मसरत
का
सामने हसता था दुग्ध सम फेनिल हास में
धुएं दम के प्राणों को प्राणवायु-दायक
पयोमय शान्त सम्राट !
पाँव तले फैलाये मछुए के जालों को
लांघ कर
पहुँचा समीप जल प्रदेश के
ऐसा महा यज्ञ करने वाले राजा की भाँति
सिर हिलाते नव विजयोत्साह से बोला
अब मैं हूं जीने योग्य इस मृत्युलोक में।
ओ मेरे भाई बहनो
स्तमित ताल-कूप के जल में तरना चाहने
वालो
आओ इस छोर पर
हर जगह स्रोत स्रोत बन नदी नदी बन
प्रवहित
इस समुद्र जल में तैरने आओ
उसके जलबिंदु स्पर्श के लिए भूल जाओ
रेत पर फैले मछुए के जालों को। ●

# कारिन्दा

पशुपति रड्डी

●

मेज पर चमक रही है सफेद कागज की
तश्तरी
उसमें बाट जोह रहा है
पूरे सराफ-तेल का अंडा।

बाहर खेत-खलिहानों में
पूस-सी धूप मुनहसी धूप

तरलता पाँति को चूम रही है !
यहाँ भीतर अंधेरे में नागरिक
सरवर मे
पाताल तक खींच रहा है मुझे—
कोई ग्राह !
इस शापित गज का बंधन
तोड़ने
भेजो ओ हरि !
—अपना वह सुदर्शन
चक्र ! ●

# चालीस के करीब

पी० वेंकटरमण आचार्य
●

मेरे सामने
दो साल पूर्व से ही
आँखें फाड़कर देख रहा था चालीस
"क्यों रे इतनी देर क्यों ?"

गरजा उस शेर की भाँति जो
उस गरीब अपने शिकार खरगोश पर
गरजा था !

ऊपर अटारी पर रेडियो
चिल्ला रहा है "अंग गलित मुंड पलितम्"
सामने वाली अटारी से क्या मूर्ख
ताने की बात "आयु विफलित आयु
विफलित"

मेरे साक्षात्कारी आईने में
कौन है यह नया बैरी ?
हर मुँह के रास्ते पर चक्रविहीन कारों
की पाँति

पों पों पों !
जहाँ पेट्रोल समाप्त वहाँ धड़ाम् !
चूको तो रास्ते के बगल में निशाना
मारनेवाले कतार बंद सोल्जर
आँख मूँद दबाओ एक्सिलेटर !
क्या प्यारी दूर सरक बैठ गई ?
लग गई क्या तुझे भी भज गोविंद की
काष्ठ-व्यथा ?

नहीं चाहिए तेरी स्टियरिंग चिंता
एक्सिलेटर पर पाँव ढीला न पड़े ऐसा
इन दस बरसों में साधा है मैंने एक योग—
वह है प्रेम संयोग। ●

# टन् टन् टन्

सिद्दण मसली
●

टन् टन् टन्
घड़ी में बज रहा है आठ
उसका मेरा नाता रोज रोज
देह में है सुस्ती
मन में है उदासी
आँखों में झूम रही है झपकी अभी
नहीं चाहता मन
उठना छोड़ बिछावन
बिचारा ! पड़ोसी में पर-रा रहा है बालक
तंग कर करके
उठ, बिछाने समेट
झाड़ू लगाकर
आईने के आगे खड़ा हो सिर के बाल में
उंगली उलझाकर—
अपने आपको देख

मुस्कान की माधुरी बस ठहर गया
हृदयाकाश में
बादल बादल से टकराकर गगन हो के
बहने की भाँति
चमकी बिजली की रेखा
यकायक
ठौर मेज कुर्सी टिपाय सेल्फ
ठहाके नृत्य !
तन-बदन का नृत्य !
अँधेरे कमरे में
मूक हो किसी का ऊपर से गिरना
होश आने के पूर्व लगा कोई नहीं है
मन को घेरा भ्रम
क्या मजाक कभी हँसी !
घूम कर देखा फिर कमरे भर में
चारों ओर घूम गया नयन बिम्ब
हैंगर पर लटक रहे हैं कोट-पैंट
इधर एक-दो घट
मेज सेल्फ अलमारी भर पुस्तकों की राशि
यही है मेरे सौभाग्य की जीवनदानी ।
मेरे सर्वस्व के लिए यही है जायदाद
और सिर में है इससे भी अधिक ।
क्या है इस हृदय सम
बाकी सब धुर हिम ।

बुला रहा है कर्तव्य हाथ उठा कर
दम पर दम अपनी याद दिलाकर
खाने भर सिर्फ धूल ही धूल
बस आई कि आगे कपड़ गद भरे !
टनू...टनू...टनू...
सिपाही ने दिया घण्टा
हर रोज की तरह
यही देता है स्कूल
मैं हूँ मास्टर

घंटे घंटे पर देते हैं घंटा
उनको भी शायद नहीं है फुरसत ।
औरों के साथ में
कोल्हू के बैल की जोड़ी

क्लास के बाद क्लास में जाना है ।
वह विषय यह विषय कोई विषय क्या
न हो जानते हो या न हो सिखाना होगा ।
बिना सिखाये कैसे चले काम ?
सिर के टूट जाने की भाँति जीव मौन

थकी नाड़ियाँ सचमुच ही न्यून
स्टाफ रूम में कप-सॉसर का गान
चूसते हैं मास्टर चाय का मधु !
हवा की तरंग तरंग में सिगरेट धूम
इन उनका नियम !
इधर उधर जहाँ वहाँ
कोने कोने में
सुलग-बुझी सलाइयों के साथ सिगरेट के टुकड़े
जल मुँह को दिखाने पड़े हुए हैं
तम्बाकू खाने वालों के मुँह से लाल
लार की

पिचकारियों ने दी है दावत मक्खियों को !
जो कुछ शक्ति है उसे पकड़ कर रोक दो
लड़का के साथ मिलकर फिर मिलाओ
'खाना चाहिये जितना परोसे

खोना चाहिये जितना खाये
यही है इस गुजरी जिंदगी की रोज
मंगा हिसाब !

------ -- -- ---

सिपाही ने दिया है अंतिम घंटा
परमात्मा की भाँति !
टनू...टनू...टनू...।

(अनु० गुरुनाथ जोशी)

# वसुंधरा

रामचन्द्र शर्मा

●

तुम्हारा त्याग ध्येय कहूँ सिद्धार्थ ?
जीव-ज्योति हो आई रात को सरकाने
उस दिन
इसलिए फूली मैं इसलिए गर्वित हुई मैं !

क्या हुआ बेटा ?
जंगली कोयल का गान तुम्हारा सद्बोध ?
इतने अवतारों के बाद ऐसे घर के
लोगों को
क्या मोह है बेटा ?
देव की प्रीति प्रीत की रीति
उसी को नामामयी कहा मानव ने !
अणु बने हुए तुम उस दिन बढ़ बढ़ विभु
बन गये

प्रभु अणु के रूप में रक्षा करने आये
सुन्दर बालक !
गोद में पीछे आई उन्मत्त हँसी एक ।

खिलखिलाकर नाचे नाचकर झरना बनी
बढ़ बढ़
नदी बनी, जंगल प्रदेश पहाड़ी प्रदेश का
समुद्र बनी
प्रलय जल बनी अंत को
ओ ओ ओ मैं सुन नहीं सकता मैं सह
नहीं सकता ।
सरस वीणा ध्वनि के मृदु मधुर स्वर से
सुर मिलाकर गाया मंदिर में आज कौन
नदी से नदी के मिलन की भाँति स्वर-स्वर
मिलकर बहकर आया मेरे हृदय के पास
एक सुरगान ! ●

# भाड़े का मकान

विनोद चन्द्र नायक

•

परित्यक्त ठहस्थली है यह एक श्मशान
था एक समय तक मुखरित यह द्वार व सम्न
कहाँ वह सब नीलपट
सांवल हाथों का आमेज
है सारा सुनसान।
नन्हे पैरों के नाप का एक जोड़ा कनवास का जूता,
आध गज मस्न रंग का तैल-म्लान कबरी का फीता
थोड़े उलझे बाल लिप्त सम धुप रासे
कई टुकड़े रंग बिरंगी चुड़िया के
ढेर लगा है कूड़ा करकट

दीवार की आलमारी में
खाली विटामिन 'बी' काम्प्लक्स शीशियाँ
सिनेमा गर्वोन्विता युवतियों की

एक-आध तस्वीर
उच्छ्वसित लावण्य का मय धूप मुखरित
जीवन अध्याय के ये भग्नांश
बिखरे पड़े हैं इधर-उधर
वह यहाँ जोड़ता भाग्य का भग्नसेतु
राशिचक्र वृहस्पति तथा चन्द्रकेतु
जीवन में हो प्रवाहित ऐ मेरे जीवन की इरावती
तिमिर पंक का स्रोत
अहेतुकी मुग्ध आत्मरति में
उड़ो मेरे स्वप्न के सुनहरे हंस
रौद्र उत्ताप में बन चतुर व प्रखर॥
तो भी टूटे पलस्तर बरामदे की ओर खिंच आता मन
फिर आकर्षित वही कूड़े-करकट ढेर की ओर
सम्भालती संसार एक सुन्दरी
अपने अँगूठे के विविध अंकनों में दे निशान। •

अनु० भारती राम नन्दन

## मोरी

अह्योत्री महान्ति

●

वह बम अपना लेती
बन निर्विकार सदा ग्लानि को
संचय है नहीं उसका धर्म
सजने मे है उसका कृतित्व,
आते हैं जब कुछ नये-नये
नव रूप और आकारो म
उन सभी को देती धक्का
रहने न देती उनका अपनापन।
हम सब करते प्रयत्न
विकृत बनाते उसे
कलंक के प्राबल्य से उसे
करने बीभत्स-कुत्सित
है तो वह क्षण के लिये
पर करती ध्वंस हमारा दर्प
वह दिखाती हमें
क्षण पहले का अपना रूप।
हम खूब नाक भी सिकोड़ते
तो भी उसकी आत्मीयता पर
इसलिये हम बेहद शरमाते
कभी नहीं लज्जा देती हमें वह
न उसका है लाभ का प्रत्यय
न संघर्ष है सयोग से
अन्त म वह बनाती हमें शुद्ध
पर बन जाती महत्तर स्वधर्म से।
मैं करती जो कल्पना उसकी
वह है अपनी चेतना की,
अम्लान सूक्ष्म प्रभात का
क्या सना सम्मान प्रगति का ?●

अनु मारयोकरण महापात्र

## एक अनेक

मायाधर मानसिंह

●

विविध धर्म विविध शास्त्र विविध दर्शन,
कर अध्ययन किया माराक्रान्त अपना मन
कस्तूरी मृग सम भ्रान्त अन्वेषण
कर लौट आया अन्त में तुम्हारे यहाँ।

मानो पण्डितों की भाँति हूँ मैं तर्कों में लीन,
तुम हो या नहीं देखो या नहीं
हमारे दु:ख दैनन्दिन न जाना कुछ
जाना पर तुम एक और अनेक।

हे महेश्वर! तुम स्वयं किये हो प्रकाश
असंख्य अनेकों म धरती से नभ तक
विविध शैलियाँ, विविध रूपों में हैं
तुम्हारा नित्य रास
सुख दु:ख की तन्त्रियों में बजती है
तुम्हारी वीणा।

हो मोहित प्रकृति-काव्य करते हम अध्ययन,
त्याग चुका कई दिनों स तत्त्व-व्याकरण। ●

तलुगु कविताए

## मैं!

धनकुधरम

●

मैं हूँ वाल्मीकि
विश्व का आदि कवि!
भील किरातों क तीखे बाणों से
आहत हन भागा का—
शून्य दिगंचलों को मात्र, नयना स
ताकनेवाले निर्वासितों का

शोकाकुल मूकजना का
कोटि कोटि दीन मानवा का
साक्षात्कार नित होता है
करुणासिंचित इस मन मंदिर मे
प्रमाविल मम मनरातर म ।
मैं हूँ वाल्मीकि कवि—
मानिषाग्नेति मम शासनवाणी
स्पंदित है सदा इस मन में ।
उदात्त मेरी इस वाणी म
दुष्ट मानवता का मिटाने की
भव्य अमरता को जगाने की
दिव्य शक्ति निहित है।
मैं हूँ कवि वाल्मीकि
महामानव रावण की परपरा के
स्वार्थी दुरहकारी कुटिल निरंकुश
लोक-विरोधी दल-दल की
कुत्सित मानवता का—
उदात्त दानवता का अंत करने को
सन्नद्ध है बद्ध कंकण है
मेरी यह लखिनि ।
मैं हूँ वाल्मीकि
विश्व का आदि कवि ।
अमृत निष्यंदिनी दिव्य कविता का
प्रवर्तक हूँ मैं अति सनातन !
मधुर अति मधुर
अक्षर समुदाय का
आदि समन्वयकार हूँ ।
निरंतन विश्व का
अनन्त काल को
जन्म-जन्मान्तर की मानवता के
विशिष्ट शिष्ट गुणा का
मैं चिर व्याख्याकार हूँ—
मैं वाल्मीकि हूँ । ●

# अञ्जलि

करुणा श्री

●

नवजात शिशु के लिये
स्तन-बर्तन का तू दूध स भरता है
चन्द्र किरणों से भरे आद्र अजलियों से
लताओं म तू पत्तियाँ गढ़ता है
फूलो क प्याला में भौंरा क लिय
तू कल क भोजन की व्यवस्था करता है
मु ह-अंधेरे कलियों में घुसकर
उनम तरह तरह क रग चढ़ाता है
इस विश्व-परिवार क पालन पोषण म
हे देवाधिदेव तू बहुत थक गया है—
मेर इस शाण हृदय की कुटी का
द्वार खुला है,
इसमें क्षण भर आराम सा कर ल ।
तुझे बिठान क लिए कुर्सी नहीं है
प्रणय से भरा मरा मक तैयार है !
पाद्य क लिय गुलाब पानी की व्यवस्था नहीं है
अपन आँसुओं स तर पाँव धोने बैठा हूँ !
पूजा क लिए फूलो का अभाव है
प्रम की अजली तुझे समर्पित होगी !
नैवद्य चढ़ान के लिए नारियल भी नहीं है
अपना हृदय तेरे चरणों चढ़ाने खड़ा हूँ !
जहाँ तक हो कोई कमी न होगी
पधार हृदय-सिंहासन पर आ बैठ ।
तेर पदचिह्नों पर अमृत की झड़ियाँ
टपकती हैं
जिनमें से परमपिता कोटि कोटि दिव्य
सार उगते हैं ।
लोका क अंधकार मिटान तू गगन पर रवि
चन्द्र दीप पकड़ता है

सागर की लहरों को जो धरती पर बढ
आती है तू यथास्थान ढकेलता है
रोज बेकार अनगिनत प्राणि कोटि के
हृदय-घड़ियों म हवा भरता है
साफ सुथरे नीले आसमान के चबूतरे पर
तारों की रंगवल्लियाँ पूरता है
इन सब कामा म तुझे कितनी मेहनत
करनी पड़ती है !

मेरे सौभाग्य से तू इस आँगन में
भूल से आ पड़ा है !
अपना हृदय निकाल कर तुझे भेंट चढ़ाऊँगा
हे नाथ, ये पुष्प अजलियाँ ले ल न ! ●

रूपांतर मु० नरसिंहाचार्यु

# ऐ सौदामिनी

स्फूर्ति श्री

●

ऐ सौदामिनी
रसोन्मादिनी
मनोन्मादिनी
मधुवादिनी
चमक कर कवि-तपस्वी के मनोभुवन में
साक्षात बन आती हो कांति-प्रतिमा सा
जलदों के परदों की तुम्हें क्या जरूरत
कांति की असा न क्यों दो मशाल ?
घोर तम को जो छिपाता अपना दिल
फूट पड़ते हो आस के कण-से
क्षण भर का यह अवलोकन यह प्रणय क्यों ?
वीणा पर नचा दो मेरे इस जीवन को ।
मन के आँगन में बरसा दिये चमेली-फूल
आँखों पर छिड़क दो कनक-कांतियाँ
अब झलक दिखला क्यों यह लुका-छिपी
सदा मैं रहूँगा रत, न टलूँगा इस प्रण से । ●

अनु० कृष्ण